रागो योगस्तथा दाक्ष्यं नयश्चेत्यर्थसाधकाः ॥ १२ ॥
उपायाः पण्डितैः प्रोक्तास्ते तु दैवमुपाश्रिताः ।
लोकप्रवीरा येऽस्माकं देवकल्पा महारथाः ॥ १३ ॥
नीतिमन्तस्तथा युक्ता दक्षा रक्ताश्च ते हताः ।
न त्वेव कार्यं नैराश्यमस्माभिर्विजयं प्रति ॥ १४ ॥
सुनीतैरिह सर्वार्थैर्दैवमप्यनुलोम्यते ।
ते वयं प्रवरं नृणां सर्वैर्गुणगणैर्युतम् ॥ १५ ॥
कर्णमेवाभिषेक्ष्यामः सैनापत्येन भारत ।
कर्णं सेनापतिं कृत्वा प्रमथिष्यामहे रिपून् ॥ १६ ॥
एष ह्यतिबलः शूरः कृतास्त्रो युद्धदुर्मदः ।
वैवस्वत इवासह्यः शक्तो जेतुं रणे रिपून् ॥ १७ ॥
एतदाचार्यतनयाच्छ्रुत्वा राजंस्तवात्मजः ।
आशां बहुमतीं चक्रे कर्णं प्रति स वै तदा ॥ १८ ॥
हते भीष्मे च द्रोणे च कर्णो जेष्यति पाण्डवान् ।

---

का मुख देख वाक्यके अर्थको जानने वाले द्रोणाचार्य के पुत्र अश्वत्थामा बोले, पण्डितोंने राजाके लिये चार उपाय कहे हैं। एक स्वामिभक्ति, दूसरा देश और कालका विचारकर काम करना, तीसरा बलसे काम करना और चौथा नीतिसे विचारकर अपने प्रयोजनको देखना। पर ये चारों उपाय प्रारब्धके अधीन हैं। (१०–१३)

हमारी ओरके जो देवतोंके समान जगत्प्रसिद्ध वीर थे, जो नीतिके जानने वाले काम करने योग्य और राजाके भक्त शूरवीर थे, सो सब मारे गये, परन्तु उनके मरनेपरभी हम लोगोंको अपनी विजयकी आशा न छोडनी चाहिये, क्योंकि जिनकी नीति अच्छी है और जिनके पास सब सामग्री है, उनकी प्रारब्ध भी सीधी होजाती है। इस लिये हम सब लोग सब मनुष्योंमें श्रेष्ठ सब गुणोंसे भरे कर्णको सेनापति बनावें। हमको पूर्ण आशा है, कि कर्ण-को सेनापति करनेसे हम लोग अवश्य सब शत्रुओंका नाश करेंगे, क्योंकि कर्ण महाबलवान् शस्त्र जाननेवाले और युद्धको जीतने योग्य हैं। कर्ण यमराजके समान योद्धा है, इस लिये ये इस युद्धको जीत सकते हैं॥ (१३–१७)

हे राजन्! अश्वत्थामाके ऐसे वचन सुन तुम्हारे पुत्रने कर्णकी बहुत आशा करी॥ हे भारत! दुर्योधनको यह निश्चय

तामाज्ञां हृदये कृत्वा समाश्वस्य च भारत ॥ १९ ॥
ततो दुर्योधनः प्रीतः प्रियं श्रुत्वाऽस्य तद्वचः ।
प्रीतिसत्कारसंयुक्तं तथ्यमात्महितं शुभम् ॥ २० ॥
स्वं मनः समवस्थाप्य बाहुवीर्यमुपाश्रितः ।
दुर्योधनो महाराज राधेयमिदमब्रवीत् ॥ २१ ॥
कर्ण जानामि ते वीर्यं सौहृदं परमं मयि ।
तथापि त्वां महाबाहो प्रवक्ष्यामि हितं वचः ॥ २२ ॥
श्रुत्वा यथेष्टं च कुरु वीर यत्तव रोचते ।
भवान्प्राज्ञतमो नित्यं मम चैव परा गतिः ॥ २३ ॥
भीष्मद्रोणावतिरथौ हतौ सेनापती मम ।
सेनापतिर्भवानस्तु ताभ्यां द्रविणवत्तरः ॥ २४ ॥
वृद्धौ च तौ महेष्वासौ सापेक्षौ च धनञ्जये ।
मानितौ च मया वीरौ राधेय वचनात्तव ॥ २५ ॥
पितामहत्वं सम्प्रेक्ष्य पाण्डुपुत्रा महारणे ।
रक्षितास्तात भीष्मेण दिवसानि दशैव तु ॥ २६ ॥
न्यस्तशस्त्रे च भवति हतो भीष्मः पितामहः ।

---

होगया, कि भीष्म और द्रोणाचार्यके मरनेपर भी कर्ण पाण्डवोंको जीत लेगा। अनन्तर राजा दुर्योधनने अपने प्यारे, प्रयोजन सिद्धि करनेवाले उत्तम वचन सुन और अपने मनको स्थिर कर तथा अपने बलका अभिमान करके राधापुत्र कर्णसे कहा ॥ (१८—२१)

महाराज दुर्योधन बोले, हे कर्ण ! हे महाबाहो ! यद्यपि हम तुम्हारे बलको जानते हैं कि तुम हमसे बहुत प्रेम रखते हो तो भी, कुछ कल्याणसहित वचन कहना चाहते है ॥ हमारे वचनोंको सुनकर आपको जो अच्छा लगे सो करना, क्योंकि आप परम बुद्धिमान और हमको दुःखोंसे बचानेवाले हैं। पहले महारथ भीष्म और द्रोणाचार्य हमारे सेनापति हुए थे, वे दोनों हमारा कल्याण चाहते थे, अब आप उनसे भी अधिक हमारे मित्र हैं, इस लिये सेनापति हूजिये ॥ हे राधापुत्र ! वे दोनों धनुषधारी बूढे थे और अर्जुनकी रक्षा करते थे, परन्तु तुम्हारे ही वचनसे में उन दोनोंका सम्मान करता था ॥ (२२-२५)

हे प्यारे ! भीष्मने पाण्डवोंको अपना पोता जानकर दश दिनतक न मारा। जिस समय तुमने शस्त्र छोड दिये, उसी

शिखण्डिनं पुरस्कृत्य फाल्गुनेन महाहवे ॥ २७ ॥
हते तस्मिन्महेष्वासे शरतल्पगते तथा ।
त्वयोक्ते पुरुषव्याघ्र द्रोणो ह्यासीत्पुरःसरः ॥ २८ ॥
तेनापि रक्षिताः पार्थाः शिष्यत्वादिति मे मतिः ।
स चापि निहतो वृद्धो धृष्टद्युम्नेन सत्वरम् ॥ २९ ॥
निहताभ्यां प्रधानाभ्यां ताभ्याममितविक्रमम् ।
त्वत्समं समरे योधं नान्यं पश्यामि चिन्तयन् ॥ ३० ॥
भवानेव तु नः शक्तो विजयाय न संशयः ।
पूर्वं मध्ये च पश्चाच्च तथैव विहितं हितम् ॥ ३१ ॥
स भवान्धुर्यवत्संख्ये धुरमुद्वोढुमर्हति ।
अभिषेचय सैनान्ये स्वयमात्मानमात्मना ॥ ३२ ॥
देवतानां यथा स्कन्दः सेनानीः प्रभुरव्ययः ।
तथा भवानिमां सेनां धार्त्तराष्ट्रीं बिभर्तु वै ॥ ३३ ॥
जहि शत्रुगणान्सर्वान्महेन्द्रो दानवानिव ।
अवस्थितं रणे दृष्ट्वा पाण्डवास्त्वां महारथाः ॥ ३४ ॥
द्रविष्यन्ति च पञ्चाला विष्णुं दृष्ट्वेव दानवाः ।
तस्मात्त्वं पुरुषव्याघ्र प्रकर्षैतां महाचमूम् ॥ ३५ ॥

समय शिखण्डीको आगे करके अर्जुनने भीष्म पितामहको मारा ॥ हे पुरुषसिंह! जिस समय महा धनुषधारी भीष्म मरकर शरशय्यापर सोगये, तब तुम्हारे कहनेके अनुसार द्रोणाचार्य सेनापति हुए। उन्हों ने भी शिष्य जानकर पाण्डवोंकी रक्षा की। उस बूढे को भी युद्धमें धृष्टद्युम्नने मार डाला ॥ ( २६–२९ )

इन दोनों प्रधान वीरोंके मरनेपर हमारी बुद्धिमें हमारी ओर तुम्हारे समान और कोई वीर नहीं रहा ! इसमें सन्देह नहीं, कि पहले, पीछे और बीचमें तुम्हींसे हमारी विजय होसकती है, इस लिये आप हमारे सेनापति हूजिये ॥ और युद्धका भार अपने ऊपर लीजिये। जैसे भगवान् स्वामीकार्त्तिक देवतोंके सेनापति हैं, वैसे ही आप हमारे सेनापति होकर हमारी शोभाको बढाइये ॥ (३०–३३)

हे महारथ ! जैसे इन्द्र राक्षसोंका नाश करते हैं, वैसे आप हमारे शत्रुओंको जीतिये। तुमको युद्धमें खडा हुआ देख पाञ्चाल और महारथ पाण्डव लोग इस प्रकार युद्धसे भाग जायंगे, जैसे विष्णु को देख दानव भाग जाते हैं; इस लिये

भवत्यवस्थिते यत्ते पाण्डवा मन्दचेतसः ।
द्रविष्यन्ति सहामात्याः पञ्चालाः सृञ्जयाश्च ह ॥ ३६ ॥
यथा ह्यभ्युदितः सूर्यः प्रतपन्स्वेन तेजसा ।
व्यपोहति तमस्तीव्रं तथा शत्रून्प्रतापय ॥ ३७ ॥
सञ्जय उवाच— आशा बलवती राजन्पुत्रस्य तत्र याभवत् ।
हते भीष्मे च द्रोणे च कर्णो जेष्यति पाण्डवान्॥ ३८ ॥
तामाशां हृदये कृत्वा कर्णमेवं तदाब्रवीत् ।
सूतपुत्र न ते पार्थः स्थित्वाग्रे संयुयुत्स्यति ॥ ३९ ॥
कर्ण उवाच— उक्तमेतन्मया पूर्वं गान्धारे तव सन्निधौ ।
जेष्यामि पाण्डवान्सर्वान्सपुत्रान्सजनार्दनान्॥ ४० ॥
सेनापतिर्भविष्यामि तवाहं नात्र संशयः ।
स्थिरो भव महाराज जितान्विद्धि च पाण्डवान्॥ ४१ ॥
सञ्जय उवाच— एवमुक्तो महाराज ततो दुर्योधनो नृपः ।
उत्तस्थौ राजभिः सार्धं देवैरिव शतक्रतुः ॥ ४२ ॥
सैनापत्येन सत्कर्तुं कर्णं स्कन्दमिवामराः ।

---

आप साधारणहीसे इस सेनाको जीत सकते है॥ आपको युद्धमें देखते ही मूर्ख पाण्डव लोग अपने मन्त्रियोंके सहित तथा सृञ्जय और पाञ्चालोंके साथ युद्ध से भाग जायंगे॥ जैसे सूर्य अपने तेजसे अन्धकारको दूर करता है, तैसे आप अपने तेजसे हमारे शत्रुओंको नाश कीजिये॥ ( ३४-३७ )

सञ्जय बोले, हे राजन् धृतराष्ट्र ! भीष्म और द्रोणाचार्यके मरनेपर तुम्हारे पुत्रोंको यह निश्चय हो गया, कि कर्ण अवश्य ही पाण्डवोंको जीतेगा॥ तब दुर्योधनने कर्णसे कहा, हे सूतपुत्र ! हमें यह निश्चय है, कि अर्जुन तुम्हारे आगे खडे होकर युद्ध नहीं करेंगे॥ ३८-३९

कर्ण बोले, हे गान्धारीपुत्र ! हमने तुमसे पहले ही कहा था, कि हम एकले सब पाण्डवों को उनके पुत्र और जनार्दनके सहित मार डालेंगे। अब हम आपके सेनापति होंगे, अब आप स्थित हूजिये और समझ लीजिये कि, पाण्डवों का नाश होगया॥ ( ४०—४१ )

सञ्जय बोले, हे महाराज धृतराष्ट्र ! कर्णके ऐसे वचन सुन राजा दुर्योधन राजोंके समेत इस प्रकार उठे, जैसे देवतोंके सहित इन्द्र उठते हैं॥ अनन्तर सब राजोंने कर्णका विधिपूर्वक इस प्रकार अभिषेक किया, जैसे देवतोंने स्वामी-

ततोऽभिषिषिचुः कर्णं विधिदृष्टेन कर्मणा ॥ ४३ ॥
दुर्योधनमुखा राजन्राजानो विजयैषिणः ।
शातकुम्भमयैः कुम्भैर्माहेयैश्चाभिमन्त्रितैः ॥ ४४ ॥
तोयपूर्णविषाणैश्च द्विपखड्गमहर्षभैः ।
मणिमुक्तायुतैश्चान्यैः पुण्यगन्धैस्तथौषधैः ॥ ४५ ॥
औदुम्बरे सुखासीनमासने क्षौमसंवृते ।
शास्त्रदृष्टेन विधिना सम्भारैश्च सुसम्भृतैः ॥ ४६ ॥
ब्राह्मणाः क्षत्रिया वैश्यास्तथा शूद्राश्च सम्मताः ।
तुष्टुवुस्तं महात्मानमभिषिक्तं वरासने ॥ ४७ ॥
ततोऽभिषिक्ते राजेन्द्र निष्कैर्गोभिर्धनेन च ।
वाचयामास विप्राग्र्यान्राधेयः परवीरहा ॥ ४८ ॥
जय पार्थान्सगोविन्दान्सानुगांस्तान्महामृधे।
इति तं बन्दिनः प्राहुर्द्विजाश्च पुरुषर्षभम् ॥ ४९ ॥
जहि पार्थान्सपञ्चालान्राधेय विजयाय नः ।
उद्यन्निव सदा भानुस्तमांस्युग्रैर्गभस्तिभिः ॥ ५० ॥
न ह्यलं त्वद्विसृष्टानां शराणां वै सकेशवाः ।

कार्तिकका अभिषेक किया था ॥ उस समय दुर्योधन आदिक राजोंने सोनेके घडों में जल भरकर मन्त्रोंके सहित कर्णको स्नान कराया। अनन्तर पवित्र सुगन्धिसे भरे जलको पवित्र वर्त्तनों में अर्थात् गैडेके सींगके बने और हाथी दांतके बने हुए पात्रोंमें जल भर कर स्नान कराया ॥ ( ४२—४५ )

अनन्तर गुलरके काठके सिंहासनपर रेशमका बिछौना कर कर्णको बिठाया। फिर शास्त्र में लिखी विधिके अनुसार सब सामग्री इकट्ठी करके कर्णका अभिषेक किया। अनन्तर श्रेष्ठ आसनमें अभिषिक्त हुए उस कर्णकी ब्राह्मण, क्षत्री, वैश्य और शूद्र स्तुति करने लगे॥ हे राजेन्द्र! जिस समय कर्ण सेनापति होगये, तब उन्होंने बहुतसे धन और गायें ब्राह्मणोंको दान किया ॥ (४६-४८)

तब सब ब्राह्मण और बन्दीजन कहने लगे, हे कर्ण ! तुम श्रीकृष्ण और सहायकोंके सहित पाण्डवोंको युद्धमें जीतो। हे राधापुत्र ! जैसे सूर्य उदय होकर अपनी किरणोंसे अन्धकारका नाश करता है, तैसे ही तुम पाण्डवोंका नाश करो ॥ जैसे सूर्यकी तेज किरणोंको उल्लू नहीं सह सक्ते, वैसे ही कृष्ण और पाण्डव

उत्क्रुकाः सूर्यरश्मीनां ज्वलतामिव दर्शने ॥ ५१ ॥
नहि पार्थाः सपञ्चालाः स्थातुं शक्तास्तवाग्रतः ।
आत्तशस्त्रस्य समरे महेन्द्रस्येव दानवाः ॥ ५२ ॥
अभिषिक्तस्तु राधेयः प्रभया सोऽसितप्रभः ।
अत्यरिच्यत रूपेण दिवाकर इवापरः ॥ ५३ ॥
सैनापत्ये तु राधेयमभिषिच्य सुतस्तव ।
अमन्यत तदात्मानं कृतार्थं कालचोदितः ॥ ५४ ॥
कर्णोऽपि राजन्सम्प्राप्य सैनापत्यमरिन्दमः ।
योगमाज्ञापयामास सूर्यस्योदयनं प्रति ॥ ५५ ॥
तव पुत्रैर्वृतः कर्णः शुशुभे तत्र भारत ।
देवैरिव यथा स्कन्दः संग्रामे तारकामये ॥ ५६ ॥ [ ३९७ ]

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यां कर्णपर्वणि
कर्णाभिषेके दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥

धृतराष्ट्र उवाच- सैनापत्यं तु सम्प्राप्य कर्णो वैकर्त्तनस्तदा ।
तथोक्तश्च स्वयं राज्ञा स्निग्धं भ्रातृसमं वचः ॥ १ ॥
योगमाज्ञाप्य सेनानामादित्येऽभ्युदिते तदा ।
अकरोत्किं महाप्राज्ञस्तन्ममाचक्ष्व सञ्जय ॥ २ ॥

---

तुम्हारे बाणोंको नहीं सह सक्ते ॥ जैसे इन्द्रको देख दानव युद्धमें नहीं खडे होते, वैसे ही पांचाल और पाण्डव तुम्हारे आगे खडे नहीं होंगे ॥ (४९-५२)

उस समय कर्णका ऐसा तेज बढा, जैसे सूर्यका तेज बढता है ॥ हे राजेन्द्र! जिस समय कालके वशमें पडे तुम्हारे पुत्रने राधापुत्रको सेनापति किया, तब उसने जाना कि मै अपने सब कार्य सिद्ध कर चुका ॥ कर्णने भी सेनापति होकर आज्ञा दी कि, हम सूर्य उदय होते ही युद्धमें जावेंगे। उस समय तुम्हारे पुत्रोंके सहित कर्णकी ऐसी शोभा बढी, जैसे तारकासुर के युद्ध में देवतों के सहित स्वामी कार्त्तिक की शोभा बढी थी ॥ (५३-५६) [३९७]

कर्णपर्वमें दस अध्याय समाप्त ।

कर्णपर्वमें ग्यारह अध्याय ।

महाराज धृतराष्ट्र बोले, हे सञ्जय ! जब कर्ण सेनापति हो चुका, और राजाके भाईके समान प्रेम भरे वचन सुन चुका॥ तथा प्रातः काल होते ही युद्ध करनेकी प्रतिज्ञा कर चुका, इसके पश्चात् महाबुद्धिमान् कर्णने क्या किया ? सो

सञ्जय उवाच- कर्णस्य मतमाज्ञाय पुत्रास्ते भरतर्षभ।
योगमाज्ञापयामासुर्नन्दितूर्यपुरःसरम् ॥ ३ ॥
महत्यपररात्रे च तव सैन्यस्य मारिष।
योगो योगेति सहसा प्रादुरासीन्महास्वनः ॥ ४ ॥
कल्पतां नागमुख्यानां रथानां च वरूथिनाम्।
सन्नह्यतां नराणां च वाजिनां च विशाम्पते ॥ ५ ॥
क्रोशतां चैव योधानां त्वरितानां परस्परम्।
बभूव तुमुलः शब्दो दिवस्पृक् सुमहांस्ततः ॥ ६ ॥
ततः श्वेतपताकेन बलाकावर्णवाजिना।
हेमपृष्ठेन धनुषा नागकक्षेण केतुना ॥ ७ ॥
तूणीरशतपूर्णेन सगदेन वरूथिना।
शतघ्नीकिङ्किणीशक्तिशूलतोमरधारिणा ॥ ८ ॥
कार्मुकैरुपपन्नेन विमलादित्यवर्चसा।
रथेनाभिपताकेन सूतपुत्रोऽभ्यदृश्यत ॥ ९ ॥
ध्मापयन्वारिजं राजन्हेमजालविभूषितम्।
विधुन्वानो महच्चापं कार्त्तस्वरविभूषितम् ॥ १० ॥

हमसे कहो॥ (१-२)

सञ्जय बोले, हे भरतकुलमें श्रेष्ठ! आपके पुत्रोंने कर्णके अभिप्रायको जान कर प्रातःकाल युद्धके लिये तैयार होनेके विषयमें हर्ष सूचक वाद्य बजाकर आज्ञा घोषित किया। जब रात्रि तीन पहर बीत गई, तब तुम्हारी सेना युद्धके लिये उपस्थित होने लगी, उस समय आपकी सेनामें बडा भारी शब्द हुआ॥ हे पृथ्वीनाथ! हाथी, रथ घोडे, और मनुष्योंके चलनेका तथा उपस्थित होने-का शब्द होने लगा, सेनाके योद्धा पर-स्पर गरजने लगे। उनका शब्द सब दिशाओंमें फैल गया॥ (३-६)

उसी समय सूतपुत्र कर्ण सफेद ध्वजा, बिजली समान घोडे, सोनेकी बनी धनुष, सांप युक्त ध्वजा, सैकडों तूणीर, गदा, शतघ्नी, घण्टा, शक्ति, शूल, तोमर आदि शस्त्रोंसे भरे हुए रथमें बैठकर युद्धको चलनेके लिये दिखलाई दिये। उस समय धनुषयुक्त कर्णके रथका ऐसा तेज बढा जैसा उदय होते हुए सूर्यका बढता है॥ (७ ९)

रथमें बैठे हुए महारथ कर्णको सोनेके तारोंसे खिचा हुआ शंख बजाते, धनुष घुमाते और युद्धको चलने के समय

दृष्ट्वा कर्णं महेष्वासं रथस्थं रथिनां वरम् ।
भानुमन्तमिवोद्यन्तं तमो निघ्नन्दुरासदम् ॥ ११ ॥
न भीष्मव्यसनं केचिन्नापि द्रोणस्य मारिष ।
नान्येषां पुरुषव्याघ्र मेनिरे तत्र कौरवाः ॥ १२ ॥
ततस्तु त्वरयन्योधाञ्शङ्खशब्देन मारिष ।
कर्णो निष्कर्षयामास कौरवाणां महद्बलम् ॥ १३ ॥
व्यूहं व्यूह्य महेष्वासो मकरं शत्रुतापनः ।
प्रत्युद्ययौ तथा कर्णः पाण्डवान्विजिगीषया ॥ १४ ॥
मकरस्य तु तुण्डे वै कर्णो राजन्व्यवस्थितः ।
नेत्राभ्यां शकुनिः शूर उलूकश्च महारथः ॥ १५ ॥
द्रोणपुत्रस्तु शिरसि ग्रीवायां सर्वसोदराः ।
मध्ये दुर्योधनो राजा बलेन महता वृतः ॥ १६ ॥
वामपादे तु राजेन्द्र कृतवर्मा व्यवस्थितः ।
नारायणबलैर्युक्तो गोपालैर्युद्धदुर्मदैः ॥ १७ ॥
पादे तु दक्षिणे राजन्गौतमः सत्यविक्रमः ।
त्रिगर्तैः सुमहेष्वासैर्दाक्षिणात्यैश्च संवृतः ॥ १८ ॥
अनुपादे तु यो वामस्तत्र शल्यो व्यवस्थितः ।

---

भयङ्कर अंधकारको नाश करनेवाले उदित सूर्यके समान प्रकाशमान देख उस समय सब लोगोंने जाना कि कर्ण भीष्म और द्रोणाचार्यसे भी अधिक बलवान् हैं, कोई वीर इनके समान पराक्रमी नहीं है ॥ (१०—१२)

कर्णने अपने शङ्खके शब्दसे सब योद्धाओंको युद्धके लिये उपस्थित किया और उस बडी सेनाके सङ्ग आप भी युद्ध करनेको चले ॥ शत्रुओंको तपानेवाले महाधनुषधारी कर्णने अपनी सेनाका मकर व्यूह बनाके पाण्डवोंसे युद्ध करनेके लिये प्रस्थान किया । (१३—१४)

हे राजन् ! उस मकर व्यूहके मुखमें कर्ण, नेत्रोंमें महारथ शकुनी और उलूक, सिरमें अश्वत्थामा, गलेमें आपके सब पुत्र, पेटमें बहुत सेनाके सहित राजा दुर्योधन थे । हे राजेन्द्र ! बायें पैरमें महायुद्ध करनेवाले ग्वालियोंके नारायणी सेनाके सहित कृतवर्मा, दहने पैरमें महा धनुषधारी त्रिगर्त्त देशके क्षत्री और दक्षिणी वीरोंके सहित कृपाचार्य ॥ बायें पैरके पास मद्र देशकी महा सेनाके सहित राजा शल्य । दहिने पैरके पास

सञ्जय उवाच- कर्णस्य मतमाज्ञाय पुत्रास्ते भरतर्षभ ।
योगमाज्ञापयामासुर्नन्दितूर्यपुरःसरम् ॥ ३ ॥
महत्यपररात्रे च तव सैन्यस्य मारिष ।
योगो योगेति सहसा प्रादुरासीन्महास्वनः ॥ ४ ॥
कल्पतां नागमुख्यानां रथानां च वरूथिनाम् ।
सन्नह्यतां नराणां च वाजिनां च विशाम्पते ॥ ५ ॥
क्रोशतां चैव योधानां त्वरितानां परस्परम् ।
बभूव तुमुलः शब्दो दिवस्पृक् सुमहांस्ततः ॥ ६ ॥
ततः श्वेतपताकेन बलाकावर्णवाजिना ।
हेमपृष्ठेन धनुषा नागकक्षेण केतुना ॥ ७ ॥
तूणीरशतपूर्णेन सगदेन वरूथिना ।
शतघ्नीकिङ्किणीशक्तिशूलतोमरधारिणा ॥ ८ ॥
कार्मुकैरुपपन्नेन विमलादित्यवर्चसा ।
रथेनाभिपताकेन सूतपुत्रोऽभ्यदृश्यत ॥ ९ ॥
ध्मापयन्वारिजं राजन्हेमजालविभूषितम् ।
विधुन्वानो महच्चापं कार्त्तस्वरविभूषितम् ॥ १० ॥

हमसे कहो ॥ (१-२)

सञ्जय बोले, हे भरतकुलमें श्रेष्ठ! आपके पुत्रोंने कर्णके अभिप्रायको जान कर प्रातःकाल युद्धके लिये तैयार होनेके विषयमें हर्ष सूचक वाद्य बजाकर आज्ञा घोषित किया। जब रात्रि तीन पहर बीत गई, तब तुम्हारी सेना युद्धके लिये उपस्थित होने लगी, उस समय आपकी सेनामें बडा भारी शब्द हुआ ॥ हे पृथ्वीनाथ! हाथी, रथ घोडे, और मनुष्योंके चलनेका तथा उपस्थित होने-का शब्द होने लगा, सेनाके योद्धा पर-स्पर गरजने लगे। उनका शब्द सब दिशाओंमें फैल गया ॥ (३-६)

उसी समय सूतपुत्र कर्ण सफेद ध्वजा, बिजली समान घोडे, सोनेकी बनी धनुष, सांप युक्त ध्वजा, सैकडों तूणीर, गदा, शतघ्नी, घण्टा, शक्ति, शूल, तोमर आदि शस्त्रोंसे भरे हुए रथमें बैठकर युद्धको चलनेके लिये दिखलाई दिये। उस समय धनुषयुक्त कर्णके रथका ऐसा तेज बढा जैसा उदय होते हुए सूर्यका बढता है ॥ (७ ९)

रथमें बैठे हुए महारथ कर्णको सोनेके तारोंसे खिंचा हुआ शंख बजाते, धनुष घुमाते और युद्धको चलने के समय

दृष्ट्वा कर्णं महेष्वासं रथस्थं रथिनां वरम् ।
भानुमन्तमिवोद्यन्तं तमो निघ्नन्दुरासदम् ॥ ११ ॥
न भीष्मव्यसनं केचिन्नापि द्रोणस्य मारिष ।
नान्येषां पुरुषव्याघ्र मेनिरे तत्र कौरवाः ॥ १२ ॥
ततस्तु त्वरयन्योधाञ्शङ्खशब्देन मारिष ।
कर्णो निष्कर्षयामास कौरवाणां महद्बलम् ॥ १३ ॥
व्यूहं व्यूह्य महेष्वासो मकरं शत्रुतापनः ।
प्रत्युद्ययौ तथा कर्णः पाण्डवान्विजिगीषया ॥ १४ ॥
मकरस्य तु तुण्डे वै कर्णो राजन्व्यवस्थितः ।
नेत्राभ्यां शकुनिः शूर उलूकश्च महारथः ॥ १५ ॥
द्रोणपुत्रस्तु शिरसि ग्रीवायां सर्वसोदराः ।
मध्ये दुर्योधनो राजा बलेन महता वृतः ॥ १६ ॥
वामपादे तु राजेन्द्र कृतवर्मा व्यवस्थितः ।
नारायणबलैर्युक्तो गोपालैर्युद्धदुर्मदैः ॥ १७ ॥
पादे तु दक्षिणे राजन्गौतमः सत्यविक्रमः ।
त्रिगर्तैः सुमहेष्वासैर्दाक्षिणात्यैश्च संवृतः ॥ १८ ॥
अनुपादे तु यो वामस्तत्र शल्यो व्यवस्थितः ।

भयङ्कर अंधकारको नाश करनेवाले उदित सूर्यके समान प्रकाशमान देख उस समय सब लोगोंने जाना कि कर्ण भीष्म और द्रोणाचार्यसे भी अधिक बलवान् है, कोई वीर इनके समान पराक्रमी नहीं है ॥ (१०—१२)

कर्णने अपने शङ्खके शब्दसे सब योद्धाओंको युद्धके लिये उपस्थित किया और उस बडी सेनाके सङ्ग आप भी युद्ध करनेको चले ॥ शत्रुओंको तपानेवाले महाधनुषधारी कर्णने अपनी सेनाका मकर व्यूह बनाके पाण्डवोंसे युद्ध करने के लिये प्रस्थान किया । (१३—१४)

हे राजन् ! उस मकर व्यूहके मुखमें कर्ण, नेत्रोंमें महारथ शकुनी और उलूक, सिरमें अश्वत्थामा, गलेमें आपके सब पुत्र, पेटमें बहुत सेनाके सहित राजा दुर्योधन थे । हे राजेन्द्र ! बायें पैरमें महायुद्ध करनेवाले ग्वालियोंके नारायणी सेनाके सहित कृतवर्मा, दहने पैरमें महा धनुषधारी त्रिगर्त्त देशके क्षत्री और दक्षिणी वीरोंके सहित कृपाचार्य ॥ बायें पैरके पास मद्र देशकी महा सेनाके सहित राजा शल्य । दहिने पैरके पास

महत्या सेनया सार्द्धं मद्रदेशसमुत्थया ॥ १९ ॥
दक्षिणे तु महाराज सुषेणः सत्यसङ्गरः।
वृतो रथसहस्रेण दन्तिनां च त्रिभिः शतैः ॥ २० ॥
पुच्छे ह्यास्तां महावीर्यौ भ्रातरौ पार्थिवौ तदा।
चित्रश्च चित्रसेनश्च महत्या सेनया वृतौ ॥ २१ ॥
तथा प्रयाते राजेन्द्र कर्णे नरवरोत्तमे।
धनञ्जयमभिप्रेक्ष्य धर्मराजोऽब्रवीदिदम् ॥ २२ ॥
पश्य पार्थ यथा सेना धार्त्तराष्ट्रीह संयुगे।
कर्णेन विहिता वीर गुप्ता वीरैर्महारथैः ॥ २३ ॥
हतवीरतमा ह्येषां धार्त्तराष्ट्री महाचमूः।
फल्गुशेषा महाबाहो तृणैस्तुल्या मता मम ॥ २४ ॥
एको ह्यत्र महेष्वासः सूतपुत्रो विराजते।
सदेवासुरगन्धर्वैः सकिन्नरमहोरगैः ॥ २५ ॥
चराचरैस्त्रिभिर्लोकैर्योऽजय्यो रथिनां वरः।
तं हत्वाद्य महाबाहो विजयस्तव फाल्गुन ॥ २६ ॥
उद्धृतश्च भवेच्छल्यो मम द्वादशवार्षिकः।
एवं ज्ञात्वा महाबाहो व्यूहं व्यूह यथेच्छसि ॥ २७ ॥
भ्रातुरेतद्वचः श्रुत्वा पाण्डवः श्वेतवाहनः।

---

तीनसौ हाथी और एक सहस्र रथोंके सहित महा पराक्रमी सुषेण। पूछमें बहुत सेनाके सहित चित्र और चित्रसेन नामक दोनों भाई खडे हुए ॥ ( १५-२१ )

हे राजेन्द्र! कर्णके इस व्यूहको देख कर महाराज युधिष्ठिर अर्जुनसे बोले, हे वीर! देखो कर्णने धृतराष्ट्र पुत्रोंकी सेनाको कैसा बनाया है। देखो कैसे कैसे बडे बडे महारथी वीर रक्षा कर रहे हैं। हमारी बुद्धिमें इस सेनाके सब प्रधान वीर मर चुके हैं, अब यह तिनके समान रह गई है, इस सेनामें एकला कर्ण ही वीर दीखता है (२२—२५)

यह सूतपुत्र महारथ कर्ण एकला ही रथ पर बैठकर देवता, गन्धर्व, राक्षस और सर्पोंके सहित चराचर तीनों लोकोंको जीत सक्ता है। हे महाबाहो! जब तुम इसको मारोगे, तब ही हमारी विजय होगी और हमें बारह वर्ष वनमें रहनेका फल मिलेगा। इस लिये तुम इच्छानुसार व्यूह बनाओ ॥ (२५-२७)

अपने भाईके ऐसे वचन सुन अर्जुनने

अर्धचन्द्रेण व्यूहेन प्रत्यव्यूहत तां चमूम् ॥ २८ ॥
वामपार्श्वे तु तस्याथ भीमसेनो व्यवस्थितः ।
दक्षिणे च महेष्वासो धृष्टद्युम्नो व्यवस्थितः ॥ २९ ॥
मध्ये व्यूहस्य राजा तु पाण्डवश्च धनञ्जयः ।
नकुलः सहदेवश्च धर्मराजस्य पृष्ठतः ॥ ३० ॥
चक्ररक्षौ तु पाञ्चाल्यौ युधामन्यूत्तमौजसौ ।
नार्जुनं जहतुर्युद्धे पाल्यमानौ किरीटिना ॥ ३१ ॥
शेषा नृपतयो वीराः स्थिता व्यूहस्य दंशिताः ।
यथाभागं यथोत्साहं यथायत्नं च भारत ॥ ३२ ॥
एवमेतन्महाव्यूहं व्यूह्य भारत पाण्डवाः ।
तावकाश्च महेष्वासा युद्धायैव मनो दधुः ॥ ३३ ॥
दृष्ट्वा व्यूढां तव चमूं सूतपुत्रेण संयुगे ।
निहतान्पाण्डवान्मेने धार्त्तराष्ट्रः सबान्धवः ॥ ३४ ॥
तथैव पाण्डवीं सेनां व्यूढां दृष्ट्वा युधिष्ठिरः ।
धार्त्तराष्ट्रान्हतान्मेने सकर्णान्वै जनाधिपः ॥ ३५ ॥
ततः शङ्खाश्च भेर्यश्च पणवानकदुन्दुभीः ।
डिण्डिमाश्चाप्यहन्यन्त झर्झराश्च समन्ततः ॥ ३६ ॥

---

अपनी सेनाका अर्द्धचन्द्र व्यूह बनाया॥ उस व्यूहके बाईं ओर महा बलवान् भीमसेन, दहिनी ओर धृष्टद्युम्न, बीचमें अर्जुन, नकुल और सहदेव महाराज युधिष्ठिरके पीछे खडे हुए। उसदिन अर्जुनके रथके पहियोंकी रक्षा करनेके लिये पाञ्चाल देशके महापराक्रमी युधामन्यु और उत्तमौजा खडे हुए, अर्जुन भी इन दोनोंकी रक्षा करते रहे ॥ पाण्डवोंके और सब वीर राजा भी अपने अपने स्थान पर उत्साह और बलके अनुसार व्यूहमें लडनेको खडे हुए ॥ (२८-३२)

हे राजेन्द्र ! इस प्रकार पाण्डव और तुम्हारे पुत्रोंने अपनी अपनी सेनाका व्यूह बना कर युद्धकी इच्छा करी ॥ कर्णके सहित अपनी सेनाके व्यूहको देखकर तुम्हारे पुत्रोंने जाना कि पाण्डवोंका नाश होगया ॥ इसी प्रकार अपनी सेना के व्यूहको देख कर महाराज युधिष्ठिरने कर्ण के सहित आपके पुत्रोंको मरा हुआ जान लिया ॥ (३३—३५)

तब दोनों ओरसे शङ्ख, भेर, नगाडे, पणव, आनक, डिंडिम, और झांझ बजने

सेनयोरुभयो राजन्प्रावाद्यन्त महास्वनाः ।
सिंहनादश्च सञ्जज्ञे शूराणां जयगृद्धिनाम् ॥ ३७ ॥
हयहेषितशब्दाश्च वारणानां च बृंहताम् ।
रथनेमिस्वनाश्चोग्राः सम्बभूवुर्जनाधिप ॥ ३८ ॥
न द्रोणव्यसनं कश्चिज्जानीते तत्र भारत ।
दृष्ट्वा कर्णं महेष्वासं मुखे व्यूहस्य दंशितम् ॥ ३९ ॥
उभे सैन्ये महाराज प्रहृष्टनरसंकुले ।
योद्धुकामे स्थिते राजन्हन्तुमन्योन्यमोजसा ॥ ४० ॥
तत्र यत्तौ सुसंरब्धौ दृष्ट्वान्योन्यं व्यवस्थितौ ।
अनीकमध्ये राजेन्द्र चेरतुः कर्णपाण्डवौ ॥ ४१ ॥
नृत्यमाने च ते सेने समेयातां परस्परम् ।
तेषां पक्षैः प्रपक्षैश्च निर्जग्मुस्ते युयुत्सवः ॥ ४२ ॥
ततः प्रववृते युद्धं नरवारणवाजिनाम् ।
रथानां च महाराज अन्योन्यमभिनिघ्नताम् ॥ ४३ ॥ [४४०]

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यां कर्णपर्वणि व्यूहनिर्माणे एकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥

सञ्जय उवाच— ते सेनेऽन्योन्यमासाद्य प्रहृष्टाश्वनरद्विपे ।
बृहत्यौ सम्प्रजह्राते देवासुरसमप्रभे ॥ १ ॥

लगीं। बाजा बजतेही दोनों ओरके वीर अपनी अपनी जयकी इच्छासे सिंहनाद करने लगे; हे पृथ्वीनाथ! कहीं घोडे शब्द करने लगे, कहीं हाथी गर्ज्जने लगे, कहीं रथोंके पहियोंका शब्द होने लगा। यह घोर शब्द सब दिशाओंमें पूरित होगया॥ ( ३६—३८ )

उस समय कर्ण को कवच पहनके सेनाके आगे खडा देखकर सब लोग द्रोणाचार्यके दुःखको भूल गये॥ उस समय उन दोनों सेनाओंके वीर प्रसन्न चित्त होकर युद्ध करनेकी इच्छासे खडे होगये॥ उन दोनों सेनाओंमें प्रसन्नचित्त कर्ण और अर्जुन घूमने लगे, वे दोनों सेना उस समय ऐसी मालूम होती थीं मानों नाच रही हैं। उस समय उन दोनों व्यूहोंसे वीर लोग युद्ध करनेको निकलने लगे। हे राजन्! तब घोडे, हाथी, रथ और वीरोंका तुमुल युद्ध होने लगा॥ ( ३९—४३ ) [ ४४० ]

कर्णपर्वमें ग्यारह अध्याय समाप्त।

कर्णपर्वमें बारह अध्याय।

सञ्जय बोले, इस प्रकार उन दोनों भारी सेना के हाथी घोडे और मनुष्य

ततो नररथाश्वेभैः पत्तयश्चोग्रविक्रमाः ।
सम्प्रहारान्भृशं चक्रुर्देहपाप्मासुनाशनान् ॥ २ ॥
पूर्णचन्द्रार्कपद्मानां कान्तिभिर्गन्धतः समैः ।
उत्तमाङ्गैर्नृसिंहानां नृसिंहास्तस्तरुर्महीम् ॥ ३ ॥
अर्धचन्द्रैस्तथा भल्लैः क्षुरप्रैरसिपट्टिशैः ।
परश्वधैश्चाप्यकृन्तन्नुत्तमाङ्गानि युध्यताम् ॥ ४ ॥
व्यायतायतबाहूनां व्यायतायतबाहुभिः ।
बाहवः पातिता रेजुर्धरण्यां सायुधाङ्गदैः ॥ ५ ॥
तैः स्फुरद्भिर्मही भाति रक्तांगुलितलैस्तथा ।
गरुडप्रहितैरुग्रैः पञ्चास्यैरुरगैरिव ॥ ६ ॥
द्विरदस्यन्दनाश्वेभ्यः पेतुर्वीरा द्विषद्धताः ।
विमानेभ्यो यथा क्षीणे पुण्ये स्वर्गसदस्तथा ॥ ७ ॥
गदाभिरन्ये गुर्वीभिः परिघैर्मुसलैरपि ।
पोथिताः शतशः पेतुर्वीरा वीरतरै रणे ॥ ८ ॥
रथा रथैर्विमथिता मत्ता मत्तैर्द्विपा द्विपैः ।

प्रसन्न होकर युद्ध करने लगे, जैसे पहले समयमें देवता और राक्षसोंका युद्ध हुआ था। तब घोडे, हाथी और रथों पर चढे वीर तथा पैदल लोग शत्रुओंके मारनेके लिये शस्त्र चलाने लगे जिससे शत्रु लोग अपने देह और सब पाप छोडकर परलोकमें जाने लगे॥ उत्तम सुगन्धित कमलके समान मुखवाले पुरुषश्रेष्ठ वीरोंके सिर कट कट कर पृथ्वीमें गिरने लगे, उससे पृथ्वी छागयी ॥ (१—३)

वीरोंके सिर अर्द्धचन्द्र, भाले, छुरे, खड्ग, परश्वध और पट्टिशोंसे कट कटकर पृथ्वीपर गिरने लगे ॥ बलवान् और बडे प्रशस्त हाथवाले वीरोंने गदाओंसे बलवान् और बडे हाथवाले वीरोंके हाथोंको तोडकर पृथ्वीमें गिरा दिया, उन कटे हुए हाथोंसे और फरकती हुई अंगुलियोंसे वह युद्धभूमि ऐसी शोभित भयी, जैसे गरुडसे मारे हुए पांच मुखवाले फरकते हुए सापोंसे ॥ (४–६)

घोडे, हाथी और रथोंसे मरे हुए वीर इस प्रकार गिरने लगे, जैसे पुण्य नाश होनेपर विमानोंसे देवता गिरते हैं॥ किसी वीरने किसी शत्रुको भारी गदासे, किसीने मूसलसे और किसीने अपने शत्रुको परिघसे मारकर गिरा दिया। इससे सैंकडों वीर मरकर पृथ्वीमें गिरने लगे॥ उस युद्धमें हाथीसे हाथी,

सादिनः सादिभिश्चैव तस्मिन्परमसंकुले ॥ ९ ॥
रथैर्नरा रथा नागैरश्वारोहाश्च पत्तिभिः।
अश्वारोहैः पदाताश्च निहता युधि शेरते ॥ १० ॥
रथाश्वपत्तयो नागै रथाश्वेभाश्च पत्तिभिः।
रथपत्तिद्विपाश्चाश्वै रथैश्चापि नरद्विपाः ॥ ११ ॥
रथाश्वेभनराणां तु नराश्वेभरथैः कृतम्।
पाणिपादैश्च शस्त्रैश्च रथैश्च कदनं महत् ॥ १२ ॥
तथा तस्मिन्बले शूरैर्वध्यमाने हतेऽपि च।
अस्मानभ्याययुः पार्था वृकोदरपुरोगमाः ॥ १३ ॥
धृष्टद्युम्नः शिखण्डी च द्रौपदेयाः प्रभद्रकाः।
सात्यकिश्चेकितानश्च द्राविडैः सैनिकैः सह ॥ १४ ॥
वृता व्यूहेन महता पाण्ड्याश्चोलाः सकेरलाः।
व्यूढोरस्का दीर्घभुजाः प्रांशवः पृथुलोचनाः ॥ १५ ॥
आपीडिनो रक्तदन्ता मत्तमातङ्गविक्रमाः।

घोडा घोडेसे और रथ रथसे लडकर एक दूसरेको मारने लगे ॥ (७-९)

कहीं रथपर चढे वीर पैदल योद्धाको, कहीं रथपर चढे वीर हाथीपर चढे वीरोंको और कहीं घोडेपर चढे वीर पैद- लोंको तथा पैदल वीर घुडसवारोंको मारकर भूमिपर गिराने लगे ॥ उस युद्ध में कहीं रथ घुडसवार और पैदल मिलकर हाथियोंके ऊपर आक्रमण करनेलगे ॥ कहीं रथ,हाथी और घुडसवार पैदलोंसे युद्ध करने लगे। कहीं रथ पैदल और हाथी मिलकर घुडसवारोंको मारने लगे और रथी वीर पैदल और हाथियोंपर चढे हुए वीरोंको मारने लगे॥ रथ घोडे और हाथियोंपर चढे वीरोंने दूसरी सेनाके रथ हाथी और घोडोंपर चढे वीरोंके हाथ पैर और शस्त्रोंको काटकर और उन्हें मारकर गिरा दिया। (१०-१२)

जिस समय उस युद्धमें घोर मार- काट होने लगी, तब पाण्डवोंकी ओरके योद्धा भीमसेनको आगे करके युद्ध करनेको आये ॥ धृष्टद्युम्न, शिखण्डी, द्रौपदीके पांचों पुत्र, प्रभद्रक, सात्यकि और चेकितान द्राविड देशकी सेना सङ्गमें लेकर युद्ध करनेको निकले ॥ पांड्य, चोल और केरल देशके बडे हाथ बडे नेत्र और बडे हृदयवाले वीर व्यूह- बनाकर युद्ध करनेको आये ॥ (१३-१५)

ये सब वीर महायोद्धा लाल दांत वाले, अनेक प्रकारके वस्त्र धारण किये

नानाविरागवसना गन्धचूर्णावचूर्णिताः ॥ १६ ॥
बद्धासयः पाशहस्ता वारणप्रतिवारणाः ।
समानमृत्यवो राजन्नात्यजन्त परस्परम् ॥ १७ ॥
कलापिनश्चापहस्ता दीर्घकेशाः प्रियंवदाः ।
पत्तयः सादिनश्चान्ये घोररूपपराक्रमाः ॥ १८ ॥
अथापरे पुनः शूराश्चेदिपञ्चालकेकयाः ।
कारूषाः कोसलाः काञ्च्या मागधाश्चापि दुद्रुवुः॥ १९ ॥
तेषां रथाश्वनागाश्च प्रवराश्चोग्रपत्तयः ।
नानावाद्यधरैर्हृष्टा नृत्यन्ति च हसन्ति च ॥ २० ॥
तस्य सैन्यस्य महतो महामात्रवरैर्वृतः ।
मध्ये वृकोदरोऽभ्यायात्त्वदीयान्नागधूर्गतः ॥ २१ ॥
स नागप्रवरोऽत्युग्रो विधिवत्कल्पितो बभौ ।
उदयाग्र्याद्रिभवनं यथाभ्युदितभास्करम् ॥ २२ ॥
तस्यायसं वर्मवरं वररत्नविभूषितम् ।
ताराव्याप्तस्य नभसः शारदस्य समत्विषम् ॥ २३ ॥
स तोमरव्यग्रकरश्चारुमौलिः स्वलंकृतः ।

मतवाले हाथीके समान पराक्रमी और अनेक प्रकारकी सुगन्ध लगाये हुए थे। ये सब वीर हाथीको भी निवारण करनेमें समर्थ थे, वे फांसी खड्गको हाथमें लेकर युद्ध करनेको आये थे ॥ वे मृत्युकी पर्वाह नहीं करते थे और एक दूसरेको नहीं छोडता था ॥ इनके सिवाय लम्बे बालवाले धनुषधारी पैदल और घोडोंपर चढे भयङ्कर रूप और पराक्रमवाले वीर भी युद्ध करने लगे ॥ (१६-१८)

इसके पीछे चेदि, पाञ्चाल, केकय, कारुष कोशल, काञ्ची और मगधदेशके क्षत्री लोग भी युद्ध करने को चले ॥ उनकी सेनाके हाथी घोडे और रथोंपर बैठे वीर तथा पैदल लोग हंसने और नाचने लगे; उस सेनाके बीचमें प्रधान सेनापतियोंके सहित तुम्हारे पुत्रोंसे युद्ध करनेके लिये हाथीके ऊपर बैठकर भीमसेन आये ॥ (१९-२२)

उस समय हाथीपर बैठे हुए भीमसेनकी ऐसी शोभा बढी जैसे उदयाचलके शिखरपर उदय होते हुए सूर्यकी ॥ भीमसेनके लोहेके कवचमें रत्न इस प्रकार चमकने लगे, जैसे कार्त्तिकके आकाशमें तारे चमकते हैं ॥ अच्छे किरीट और आभूषण परिधान किये हुए भीमसेन

सादिनः सादिभिश्चैव तस्मिन्परमसंकुले ॥ ९ ॥
रथैर्नरा रथा नागैरश्वारोहाश्च पत्तिभिः ।
अश्वारोहैः पदाताश्च निहता युधि शेरते ॥ १० ॥
रथाश्वपत्तयो नागै रथाश्वेभाश्च पत्तिभिः ।
रथपत्तिद्विपाश्चाश्वै रथैश्चापि नरद्विपाः ॥ ११ ॥
रथाश्वेभनराणां तु नराश्वेभरथैः कृतम् ।
पाणिपादैश्च शस्त्रैश्च रथैश्च कदनं महत् ॥ १२ ॥
तथा तस्मिन्बले शूरैर्वध्यमाने हतेऽपि च ।
अस्मानभ्याययुः पार्था वृकोदरपुरोगमाः ॥ १३ ॥
धृष्टद्युम्नः शिखण्डी च द्रौपदेयाः प्रभद्रकाः ।
सात्यकिश्चेकितानश्च द्राविडैः सैनिकैः सह ॥ १४ ॥
वृता व्यूहेन महता पाण्ड्याश्चोलाः सकेरलाः ।
व्यूढोरस्का दीर्घभुजाः प्रांशवः पृथुलोचनाः ॥ १५ ॥
आपीडिनो रक्तदन्ता मत्तमातङ्गविक्रमाः ।

घोडा घोडेसे और रथ रथसे लडकर एक दूसरेको मारने लगे ॥ (७-९)

कहीं रथपर चढे वीर पैदल योद्धाको, कहीं रथपर चढे वीर हाथीपर चढे वीरोंको और कहीं घोडेपर चढे वीर पैदलोंको तथा पैदल वीर घुडसवारोंको मारकर भूमिपर गिराने लगे ॥ उस युद्ध में कहीं रथ घुडसवार और पैदल मिलकर हाथियोंके ऊपर आक्रमण करनेलगे ॥ कहीं रथ,हाथी और घुडसवार पैदलोंसे युद्ध करने लगे। कहीं रथ पैदल और हाथी मिलकर घुडसवारोंको मारने लगे और रथी वीर पैदल और हाथियोंपर चढे हुए वीरोंको मारने लगे॥ रथ घोडे और हाथियोंपर चढे वीरोंने दूसरी सेनाके रथ हाथी और घोडोंपर चढे वीरोंके हाथ पैर और शस्त्रोंको काटकर और उन्हें मारकर गिरा दिया। (१०-१२)

जिस समय उस युद्धमें घोर मारकाट होने लगी, तब पाण्डवोंकी ओरके योद्धा भीमसेनको आगे करके युद्ध करनेको आये ॥ धृष्टद्युम्न, शिखण्डी, द्रौपदीके पांचों पुत्र, प्रभद्रक, सात्यकि और चेकितान द्राविड देशकी सेना सङ्गमें लेकर युद्ध करनेको निकले ॥ पांडय, चोल और केरल देशके बडे हाथ बडे नेत्र और बडे हृदयवाले वीर व्यूहबनाकर युद्ध करनेको आये ॥ (१३-१५)

ये सब वीर महायोद्धा लाल दांत वाले, अनेक प्रकारके वस्त्र धारण किये

क्रोधदीप्तवपुर्मेघैः सप्तसप्तिरिवांशुमान् ॥ ३३ ॥
ततो भास्करवर्णाभमञ्जोगतिमयस्मयम् ।
ससर्ज तोमरं भीमः प्रत्यमित्राय यत्नवान् ॥ ३४ ॥
ततः कुलूताधिपतिश्चापमानस्य सायकैः ।
दशभिस्तोमरं भित्वा षष्ट्या विव्याध पाण्डवम्॥ ३५ ॥
अथ कार्मुकमादाय भीमो जलदनिःस्वनम् ।
रिपोरभ्यर्दयन्नागमुन्नदन्पाण्डवः शरैः ॥ ३६ ॥
स शरौघार्दितो नागो भीमसेनेन संयुगे ।
गृह्यमाणोऽपि नातिष्ठद्वातोद्धूत इवाम्बुदः ॥ ३७ ॥
तमभ्यधावद् द्विरदं भीमो भीमस्य नागराट् ।
महावातेरितं मेघं वातोद्धूत इवाम्बुदः ॥ ३८ ॥
सन्निवार्यात्मनो नागं क्षेमधूर्त्तिः प्रतापवान् ।
विव्याधाभिद्रुतं बाणैर्भीमसेनस्य कुञ्जरम् ॥ ३९ ॥
ततः साधुविसृष्टेन क्षुरेणानतपर्वणा ।
छित्त्वा शरासनं शत्रोर्नागमामित्रमार्दयत् ॥ ४० ॥
ततः क्रुद्धो रणे भीमं क्षेमधूर्त्तिः पराभिनत् ।
जघान चास्य द्विरदं नाराचैः सर्वमर्मसु

सात तोमरोंके लगनेसे क्रोधभरे भीमसेनकी ऐसी शोभा बढी जैसे मेघोंके सहित सात घोडेके रथमें बैठे हुए सूर्यकी॥ तब भीमसेनने सूर्यके समान प्रकाशमान लोहेसे बना हुआ तेज गतिवाला एक तोमर क्षेमधूर्तिके शरीर में मारा ॥ तब कुलूतदेशके राजाने अपने धनुषपर बाण चढाकर दस बाणोंसे भीमसेनके तोमरको काटकर पीछे भीमसेनके शरीर में साठ बाण मारे ॥ (३२-३५)

फिर भीमसेनने मेघके समान शब्दवाले धनुषपर बाण चढाके क्षेमधूर्तिके हाथीके शरीरमें मारे, भीमसेनके बाणोंसे व्याकुल होकर क्षेमधूर्तिका हाथी इस प्रकार युद्धमें खडा नहीं रहा जैसे वायुसे उद्धूत मेघ । भीमसेनका हाथी क्षेमधूर्तिके हाथीकी ओर इस प्रकार दौडा जैसे वायुके वशमें होकर मेघ मेघकी तरफ दौडता है ॥ (३६-३८)

प्रतापी क्षेमधूर्तिने अपने हाथीको लौटाकर भीमसेनके दौडते हुए हाथीके शरीरमें अनेक बाण मारे, अनन्तर एक तेज बाणसे भीमसेनके धनुषको काटकर उनके हाथीको मारने लगा ॥ तब क्षेम-

चरन्मध्यन्दिनार्काभस्तेजसा व्यदहाद्रिपून् ॥ २४ ॥
तं दृष्ट्वा द्विरदं दूरात्क्षेमधूर्त्तिर्द्विपास्थितः।
आह्वयन्नभिदुद्राव प्रमनाः प्रमनस्तरम् ॥ २५ ॥
तयोः समभवद्युद्धं द्विपयोरुग्ररूपयोः।
यदृच्छया द्रुमवतोर्महापर्वतयोरिव ॥ २६ ॥
संसक्तनागौ तौ वीरौ तोमरैरितरेतरम्।
बलवत्सूर्यरश्म्याभैर्भित्वान्योन्यं विनेदतुः ॥ २७ ॥
व्यपसृत्य तु नागाभ्यां मण्डलानि विचेरतुः।
प्रगृह्य चोभौ धनुषी जघ्नतुर्वै परस्परम् ॥ २८ ॥
क्ष्वेडितास्फोटितरवैर्बाणशब्दैस्तु सर्वतः।
तौ जनं हर्षयन्तौ च सिंहनादं प्रचक्रतुः ॥ २९ ॥
समुद्यतकराभ्यां तौ द्विपाभ्यां कृतिनावुभौ।
वातोद्धूतपताकाभ्यां युयुधाते महाबलौ ॥ ३० ॥
तावन्योन्यस्य धनुषी छित्त्वान्योन्यं विनेदतुः।
शक्तितोमरवर्षेण प्रावृण्मेघाविवाम्बुभिः ॥ ३१ ॥
क्षेमधूर्त्तिस्तदा भीमं तोमरेण स्तनान्तरे।
निर्बिभेदातिवेगेन षड्भिश्चाप्यपरैर्नदन् ॥ ३२ ॥
स भीमसेनः शुशुभे तोमरैरङ्गमाश्रितैः।

---

हाथमें परिघ लेकर अपने तेजसे इस प्रकार शत्रुओंको तपाने लगे जैसे दो प्रहरका सूर्य प्रजाको तपाता है॥(२२-२४)

भीमसेनको हाथीपर चढा हुआ देख, हाथीपर चढे प्रसन्न मनवाले क्षेमधूर्तीने पुकारा और युद्ध करनेको प्रसन्न चित्त-वाले भीमसेनकी ओर दौडा॥ क्षेमधूर्ती और भीमसेनके हाथीका इस प्रकार युद्ध हुआ जैसे वृक्षवाले दो पर्वतोंका होता है॥ भीमसेन और क्षेमधूर्ती परस्पर सूर्यकी किरणोंके समान परिघोंसे युद्ध करते हुए गर्जने लगे॥ (२५-२७)

फिर वे दोनों धनुष लेकर अद्भुत युद्ध करने लगे, उन दोनोंके बाण धनुष और गर्जनेके शब्दसे दोनोंके हाथियोंने अपने सूंड ऊपरको उठा दिया और दोनोंकी ध्वजा वायुसे उडने लगीं, इन दोनोंने दोनोंकी धनुष काट दीं, फिर जैसे वर्षाकाल का मेघ वर्षता है वैसे ही शक्ति और तोमरोंको वर्षाने लगे॥ (२८-३१)

फिर क्षेमधूर्तीने बहुत शीघ्रता करके भीमसेनकी छातीमें सात तोमर मारे, उन

क्रोधदीप्तवपुर्मेघैः सप्तसप्तिरिवांशुमान् ॥ ३३ ॥
ततो भास्करवर्णाभमञ्जोगतिमयस्मयम् ।
ससर्ज तोमरं भीमः प्रत्यमित्राय यत्नवान् ॥ ३४ ॥
ततः कुलूताधिपतिश्चापमानस्य सायकैः ।
दशभिस्तोमरं भित्वा षष्ट्या विव्याध पाण्डवम्॥ ३५ ॥
अथ कार्मुकमादाय भीमो जलदनिःस्वनम् ।
रिपोरभ्यर्दयन्नागमुन्नदन्पाण्डवः शरैः ॥ ३६ ॥
स शरौघार्दितो नागो भीमसेनेन संयुगे ।
गृह्यमाणोऽपि नातिष्ठद्वातोद्धूत इवाम्बुदः ॥ ३७ ॥
तमभ्यधावद् द्विरदं भीमो भीमस्य नागराट् ।
महावातेरितं मेघं वातोद्धूत इवाम्बुदः ॥ ३८ ॥
सन्निवार्यात्मनो नागं क्षेमधूर्त्तिः प्रतापवान् ।
विव्याधाभिद्रुतं बाणैर्भीमसेनस्य कुञ्जरम् ॥ ३९ ॥
ततः साधुविसृष्टेन क्षुरेणानतपर्वणा ।
छित्त्वा शरासनं शत्रोर्नागमामित्रमार्दयत् ॥ ४० ॥
ततः क्रुद्धो रणे भीमं क्षेमधूर्त्तिः पराभिनत् ।
जघान चास्य द्विरदं नाराचैः सर्वमर्मसु

सात तोमरोंके लगनेसे क्रोधभरे भीमसेनकी ऐसी शोभा बढी जैसे मेघोंके सहित सात घोडेके रथमें बैठे हुए सूर्यकी॥ तब भीमसेनने सूर्यके समान प्रकाशमान लोहेसे बना हुआ तेज गतिवाला एक तोमर क्षेमधूर्तिके शरीर में मारा ॥ तब कुलूतदेशके राजाने अपने धनुषपर बाण चढाकर दस बाणोंसे भीमसेनके तोमरको काटकर पीछे भीमसेनके शरीर में साठ बाण मारे ॥ (३२-३५)

फिर भीमसेनने मेघके समान शब्दवाले धनुषपर बाण चढाके क्षेमधूर्तिके हाथीके शरीरमें मारे, भीमसेनके बाणोंसे व्याकुल होकर क्षेमधूर्तिका हाथी इस प्रकार युद्धमें खडा नहीं रहा जैसे वायुसे उद्धूत मेघ । भीमसेनका हाथी क्षेमधूर्तिके हाथीकी ओर इस प्रकार दौडा जैसे वायुके वशमें होकर मेघ मेघकी तरफ दौडता है ॥ (३६-३८)

प्रतापी क्षेमधूर्तिने अपने हाथीको लौटाकर भीमसेनके दौडते हुए हाथीके शरीरमें अनेक बाण मारे, अनन्तर एक तेज बाणसे भीमसेनके धनुषको काटकर उनके हाथीको मारने लगा ॥ तब क्षेम-

स पपात महानागो भीमसेनस्य भारत।
पुरा नागस्य पतनादवप्लुत्य स्थितो महीम् ॥ ४२ ॥
तस्य भीमोऽपि द्विरदं गदया समपोथयत्।
तस्मात्प्रमथितान्नागात्क्षेमधूर्तिमवप्लुतम् ॥ ४३ ॥
उद्यतायुधमायान्तं गदयाहन्वृकोदरः।
स पपात हतः सासिर्व्यसुस्तमभितो द्विपम् ॥ ४४ ॥
वज्रप्रभग्नमचलं सिंहो वज्रहतो यथा।
तं हतं नृपतिं दृष्ट्वा कुलूतानां यशस्करम्।
प्राद्रवद्व्यथिता सेना त्वदीया भरतर्षभ ॥ ४५ ॥ [४८५]

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्या संहितायां वैयासिक्यां कर्णपर्वणि
क्षेमधूर्तिवधे द्वादशोऽध्यायः॥ १२ ॥

सञ्जय उवाच— ततः कर्णो महेष्वासः पाण्डवानामनीकिनीम्।
जघान समरे शूरः शरैः सन्नतपर्वभिः ॥ १ ॥
तथैव पाण्डवा राजंस्तव पुत्रस्य वाहिनीम्।
कर्णस्य प्रमुखे क्रुद्धा निजघ्नुस्ते महारथाः ॥ २ ॥
कर्णोऽपि राजन्समरे व्यहनत्पाण्डवीं चमूम्।

धूर्तिने क्रोध करके भीमसेनके हाथीके मर्मस्थानोंमें नाराच बाण मारे, तब भीमसेनका हाथी मरकर पृथ्वीमें गिर पडा और भीम हाथीसे उतरकर पृथ्वीमें खडे होगये ॥ (३९–४२)

भीमसेनने भी अपनी गदासे क्षेमधूर्तिके हाथीको मारडाला, तब क्षेमधूर्ति भी पृथ्वी पर खडे होगये, और खड्ग लेकर भीमसेनकी ओर दौडे। भीमसेनने गदा मारकर क्षेमधूर्तिको मारडाला। तब क्षेमधूर्ति प्राणरहित होकर तलवारके सहित गिरपडा॥ जैसे इन्द्रका वज्र लगनेसे पर्वत पृथ्वीमें गिर जाते हैं और जैसे वज्र लगनेसे सिंह मरता है, वैसे ही भीमने उस कुलूतदेशके राजाको मारकर भूमिपर गिरा दिया, उसके मरनेपर आपकी सेना इधर उधर भाग गई ॥ (४३–४५) [४८५]

कर्णपर्वमें बारह अध्याय समाप्त।

कर्णपर्वमें तेरह अध्याय।

सञ्जय बोले, हे राजन्! धृतराष्ट्र! तब महाधनुर्द्धारी वीर कर्ण अपने तेज बाणोंसे पाण्डवोंकी सेनाको मारने लगे॥ इसी प्रकार महारथ क्रोधी पाण्डव लोग भी कर्णके देखते तुम्हारे पुत्रोंकी सेनाका नाश करने लगे॥ हे राजन्! तब कर्ण

नाराचैरर्करश्म्याभैः कर्मारपरिमार्जितैः ॥ ३ ॥
तत्र भारत कर्णेन नाराचैस्ताडिता गजाः ।
नेदुः सेदुश्च मम्लुश्च बभ्रमुश्च दिशो दश ॥ ४ ॥
वध्यमाने बले तस्मिन्सूतपुत्रेण मारिष ।
नकुलोऽभ्यद्रवत्तूर्णं सूतपुत्रं महारणे ॥ ५ ॥
भीमसेनस्तथा द्रौणिं कुर्वाणं कर्म दुष्करम् ।
विन्दानुविन्दौ कैकेयौ सात्यकिः समवारयत् ॥ ६ ॥
श्रुतकर्माणमायान्तं चित्रसेनो महीपतिः ।
प्रतिविन्ध्यस्तथा चित्रं चित्रकेतनकार्मुकम् ॥ ७ ॥
दुर्योधनस्तु राजानं धर्मपुत्रं युधिष्ठिरम् ।
संशप्तकगणान्क्रुद्धो ह्यभ्यधावद्धनञ्जयः ॥ ८ ॥
धृष्टद्युम्नः कृपेणाथ तस्मिन्वीरवरक्षये ।
शिखण्डी कृतवर्माणं समासादयदच्युतम् ॥ ९ ॥
श्रुतकीर्तिस्तथा शल्यं माद्रीपुत्रः सुतं तव ।
दुःशासनं महाराज सहदेवः प्रतापवान् ॥ १० ॥
कैकेयौ सात्यकिं युद्धे शरवर्षेण भास्वता ।
सात्यकिः केकयौ चापि च्छादयामास भारत ॥ ११ ॥

भी लुहारके हाथसे अच्छे तीक्ष्ण किये हुए सूर्य किरणके समान प्रकाशमान नाराच बाणोंसे पाण्डवोंकी सेनाका नाश करने लगे ॥ (१–३)

कर्णके बाणोंसे व्याकुल होकर हाथी बैठने लगे, चिल्लाने लगे, म्लान होने लगे, और भागने लगे ॥ जब सूर्यपुत्र कर्ण पाण्डवोंकी सेनाका नाश करने लगे तब उनसे युद्ध करनेको नकुल आये॥ जिस प्रकार नकुलने कर्णको निवारण किया तैसे ही भीमसेनने घोर कर्म करने वाले अश्वत्थामाको और विन्द तथा अनुविन्दको सात्यकीने निवारण किया॥ चित्रकर्मासे राजा श्रुतिकर्मा, प्रतिविन्दसे विचित्र धनुषधारी चित्रकर्मा युद्ध करने लगे ॥ (४–७)

दुर्योधन महाराज युधिष्ठिरसे युद्ध करने लगे। अर्जुन क्रोधसे संशप्तक नामक वीरोंकी ओर चले ॥ धृष्टद्युम्न कृपाचार्यसे और शिखण्डी कृतवर्मासे, श्रुतिकीर्त्ति शल्यसे और माद्रीपुत्र प्रतापी सहदेव दुःशासनसे युद्ध करने लगे॥ कैकेयदेशके राजाने सात्यकिपर अनेक बाण चलाये, तैसे ही सात्यकिने भी

तावेनं भ्रातरौ वीरौ जघ्नतुर्हृदये भृशम् ।
विषाणाभ्यां यथा नागौ प्रतिनागं महावने ॥ १२ ॥
शरसम्भिन्नवर्माणौ तावुभौ भ्रातरौ रणे ।
सात्यकिं सत्यकर्माणं राजन्विव्यधतुः शरैः ॥ १३ ॥
तौ सात्यकिर्महाराज प्रहसन्सर्वतोदिशः ।
छादयञ्छरवर्षेण वारयामास भारत ॥ १४ ॥
वार्यमाणौ ततस्तौ हि शैनेयशरवृष्टिभिः ।
शैनेयस्य रथं तूर्णं छादयामासतुः शरैः ॥ १५ ॥
तयोस्तु धनुषी चित्रे छित्त्वा शौरिर्महायशाः ।
अथ तौ सायकैस्तीक्ष्णैर्वारयामास संयुगे ॥ १६ ॥
अथान्ये धनुषी चित्रे प्रगृह्य च महाशरान् ।
सात्यकिं छादयन्तौ तौ चेरतुर्लघु सुष्ठु च ॥ १७ ॥
ताभ्यां मुक्ता महाबाणाः कङ्कबर्हिणवाससः ।
द्योतयन्तो दिशः सर्वाः सम्पेतुः स्वर्णभूषणाः॥ १८ ॥
बाणान्धकारमभवत्तयो राजन्महामृधे ।
अन्योन्यस्य धनुश्चैव चिच्छिदुस्ते महारथाः ।

अपने बाणोंकी वर्षासे उन दोनोंको छालिया ॥ (८-११)

उन दोनों वीर भाईयोंने सात्यकिके हृदयमें ऐसे तेज बाण मारे जैसे वनमें दो हाथी एक हाथीको दांतोंसे मारते हैं। हे भारत! सात्यकिके बाणोंसे कवच कट जानेसे वे दोनों भाई क्रुद्ध होकर सत्य कर्म करनेवाले सात्यकिको रणभूमिमें अपने अनेक बाणोंसे विद्ध करने लगे॥ सात्यकिने हंसकर उन दोनों वीर भाईयोंके बाणोंको काट दिया। फिर अपने बाणोंसे दशों दिशा पूर्ण कर दीं, उन दोनोंने सात्यकिके बाणोंको काट दिया, और सात्यकिके रथको अपने बाणोंसे छा दिया॥ ( १२—१५ )

अनन्तर महायशस्वी सात्यकिने उन दोनोंके विचित्र धनुषको काट दिया और उनके हृदयमें तेज बाण मारकर निवारण करने लगे॥ फिर उन दोनोंने दूसरे धनुष लेकर सात्यकिको अपने बाणोंसे छा दिया, उन दोनोंके पङ्ख लगे सुवर्णभूषित बाण धनुषसे छूट कर चारों ओर प्रकाशित होने लगे॥ हे राजन्! उन दोनोंके बाणोंसे अन्धकार होगया, फिर इन तीनों महारथोंने तीनोंके धनुष काट दिये॥ ( १६—१९ )

ततः क्रुद्धो महाराज सात्वतो युद्धदुर्मदः ।
धनुरन्यत्समादाय सज्यं कृत्वा च संयुगे ॥ २० ॥
क्षुरप्रेण सुतीक्ष्णेन अनुविन्दाशिरोऽहरत् ।
अपतत्तच्छिरो राजन्कुण्डलोपचितं महत् ॥ २१ ॥
शम्बरस्य शिरो यद्वन्निहतस्य महारणे ।
शोचयन्केकयान्सर्वाञ्जगामाशु वसुन्धराम् ॥ २२ ॥
तं दृष्ट्वा निहतं शूरं भ्राता तस्य महारथः ।
सज्यमन्यद्धनुः कृत्वा शैनेयं पर्यवारयत् ॥ २३ ॥
स षष्ट्या सात्यकिं विध्वा स्वर्णपुङ्खैः शिलाशितैः ।
ननाद बलवन्नादं तिष्ठतिष्ठेति चाब्रवीत् ॥ २४ ॥
सात्यकिं च ततस्तूर्णं केकयानां महारथः ।
शरैरनेकसाहस्रैर्बाह्वोरुरसि चार्पयत ॥ २५ ॥
स शरैः क्षतसर्वाङ्गः सात्यकिः सत्यविक्रमः ।
रराज समरे राजन्सपुष्प इव किंशुकः ॥ २६ ॥
सात्यकिः समरे विद्धः कैकेयेन महात्मना ।
कैकेयं पञ्चविंशत्या विव्याध प्रहसन्निव ॥ २७ ॥
तावन्योन्यस्य समरे सञ्छिद्य धनुषी शुभे ।

हे महाराज! तब सात्यकिको युद्धमें बहुत क्रोध हुआ और उसने दूसरा धनुष ग्रहण किया, फिर एक तेज वाण से सात्यकिने अनुविन्दके शिरको काट कर पृथ्वी पर गिरा दिया। हे राजन्! अनुविन्दका कुण्डलभूपित शिर इसप्रकार पृथ्वीमें गिरा जैसे शम्बरका शिर कट-कर गिरा था। वह अनुविन्दका शिर सब कैकेय देशियोंको शोच बढाता हुआ पृथ्वीमें गिर पडा॥ (२०—२२)

उस शूरवीरको मरा हुआ देखकर उसका महारथ भाई दृढ धनुप लेकर सात्यकिसे युद्ध करने लगा, उस वीरने सोनेसे खचित विचित्र साठ वाण सात्य-किको मारे और खडारह खडारह कहने लगा॥ फिर उस कैकेय देशके महारथ ने सात्यकिके हृदय और हाथोंमें सहस्रों वाण मारे॥ (२३—२५)

हे राजन्! इन वाणोंके लगनेसे सा-त्यकिके सब शरीरसे रुधिर बहने लगा, उस समय सात्यकिकी ऐसी शोभा बढी जैसे फूले हुए कचनारकी। फिर सात्य-किने भी हंस कर विन्दके शरीरमें पच्ची-स वाण मारे, फिर उन दोनों महारथों

तावेनं भ्रातरौ वीरौ जघ्नतुर्हृदये भृशम् ।
विषाणाभ्यां यथा नागौ प्रतिनागं महावने ॥ १२ ॥
शरसम्भिन्नवर्माणौ तावुभौ भ्रातरौ रणे ।
सात्यकिं सत्यकर्माणं राजन्विव्यधतुः शरैः ॥ १३ ॥
तौ सात्यकिर्महाराज प्रहसन्सर्वतोदिशः ।
छादयञ्छरवर्षेण वारयामास भारत ॥ १४ ॥
वार्यमाणौ ततस्तौ हि शैनेयशरवृष्टिभिः ।
शैनेयस्य रथं तूर्णं छादयामासतुः शरैः ॥ १५ ॥
तयोस्तु धनुषी चित्रे छित्त्वा शौरिर्महायशाः ।
अथ तौ सायकैस्तीक्ष्णैर्वारयामास संयुगे ॥ १६ ॥
अथान्ये धनुषी चित्रे प्रगृह्य च महाशरान् ।
सात्यकिं छादयन्तौ तौ चेरतुर्लघु सुष्ठु च ॥ १७ ॥
ताभ्यां मुक्ता महाबाणाः कङ्कबर्हिणवाससः ।
द्योतयन्तो दिशः सर्वाः सम्पेतुः स्वर्णभूषणाः॥ १८ ॥
बाणान्धकारमभवत्तयो राजन्महामृधे ।
अन्योन्यस्य धनुश्चैव चिच्छिदुस्ते महारथाः ।

अपने बाणोंकी वर्षासे उन दोनोंको छालिया ॥ (८-११)

उन दोनों वीर भाईयोंने सात्यकिके हृदयमें ऐसे तेज बाण मारे जैसे वनमें दो हाथी एक हाथीको दांतोंसे मारते हैं। हे भारत! सात्यकिके बाणोंसे कवच कट जानेसे वे दोनों भाई क्रुद्ध होकर सत्य कर्म करनेवाले सात्यकिको रणभूमिमें अपने अनेक बाणोंसे विद्ध करने लगे॥ सात्यकिने हंसकर उन दोनों वीर भाईयोंके बाणोंको काट दिया। फिर अपने बाणोंसे दशों दिशा पूर्ण कर दीं, उन दोनोंने सात्यकिके बाणोंको काट दिया, और सात्यकिके रथको अपने बाणोंसे छा दिया॥ ( १२—१५ )

अनन्तर महायशस्वी सात्यकिने उन दोनोंके विचित्र धनुषको काट दिया और उनके हृदयमें तेज बाण मारकर निवारण करने लगे॥ फिर उन दोनोंने दूसरे धनुष लेकर सात्यकिको अपने बाणोंसे छा दिया, उन दोनोंके पङ्ख लगे सुवर्णभूषित बाण धनुषसे छूट कर चारों ओर प्रकाशित होने लगे॥ हे राजन्! उन दोनोंके बाणोंसे अन्धकार होगया, फिर इन तीनों महारथोंने तीनोंके धनुष काट दिये॥ ( १६—१९ )

ततः क्रुद्धो महाराज सात्वतो युद्धदुर्मदः ।
धनुरन्यत्समादाय सज्यं कृत्वा च संयुगे ॥ २० ॥
क्षुरप्रेण सुतीक्ष्णेन अनुविन्दाशिरोऽहरत् ।
अपतत्तच्छिरो राजन्कुण्डलोपचितं महत् ॥ २१ ॥
शम्बरस्य शिरो यद्वन्निहतस्य महारणे ।
शोचयन्केकयान्सर्वाञ्जगामाशु वसुन्धराम् ॥ २२ ॥
तं दृष्ट्वा निहतं शूरं भ्राता तस्य महारथः ।
सज्यमन्यद्धनुः कृत्वा शैनेयं पर्यवारयत् ॥ २३ ॥
स षष्ट्या सात्यकिं विध्वा स्वर्णपुङ्खैः शिलाशितैः ।
ननाद बलवन्नादं तिष्ठतिष्ठेति चाब्रवीत् ॥ २४ ॥
सात्यकिं च ततस्तूर्णं केकयानां महारथः ।
शरैरनेकसाहस्रैर्बाह्वोरुरसि चार्पयत ॥ २५ ॥
स शरैः क्षतसर्वाङ्गः सात्यकिः सत्यविक्रमः ।
रराज समरे राजन्सपुष्प इव किंशुकः ॥ २६ ॥
सात्यकिः समरे विद्धः कैकेयेन महात्मना ।
कैकेयं पञ्चविंशत्या विव्याध प्रहसन्निव ॥ २७ ॥
तावन्योन्यस्य समरे सञ्छिद्य धनुषी शुभे ।

हे महाराज ! तब सात्यकिको युद्धमें बहुत क्रोध हुआ और उसने दूसरा धनुष ग्रहण किया, फिर एक तेज बाण से सात्यकिने अनुविन्दके शिरको काट कर पृथ्वी पर गिरा दिया । हे राजन् ! अनुविन्दका कुण्डलभूषित शिर इसप्रकार पृथ्वीमें गिरा जैसे शम्बरका शिर कट-कर गिरा था । वह अनुविन्दका शिर सब कैकेय देशियोंको शोच बढाता हुआ पृथ्वीमें गिर पडा ॥ ( २०—२२ )

उस शूरवीरको मरा हुआ देखकर उसका महारथ भाई दृढ धनुष लेकर सात्यकिसे युद्ध करने लगा, उस वीरने सोनेसे खचित विचित्र साठ बाण सात्य-किको मारे और खडारह खडारह कहने लगा ॥ फिर उस कैकेय देशके महारथ ने सात्यकिके हृदय और हाथोंमें सहस्रों बाण मारे ॥ ( २३–२५ )

हे राजन् ! इन बाणोंके लगनेसे सा-त्यकिके सब शरीरसे रुधिर बहने लगा, उस समय सात्यकिकी ऐसी शोभा बढी जैसे फूले हुए कचनारकी । फिर सात्य-किने भी हंस कर विन्दके शरीरमें पची-स बाण मारे, फिर उन दोनों महारथों

हत्वा च सारथी तूर्णं हयांश्च रथिनां वरौ ॥ २८ ॥
विरथावसियुद्धाय समाजग्मतुराहवे।
शतचन्द्राचिते गृह्य चर्मणी सुभुजौ तथा ॥ २९ ॥
विरोचेतां महारङ्गे निस्त्रिंशवरधारिणौ।
यथा देवासुरे युद्धे जम्भशक्रौ महाबलौ ॥ ३० ॥
मण्डलानि ततस्तौ तु विचरन्तौ महारणे।
अन्योन्यमभितस्तूर्णं समाजग्मतुराहवे ॥ ३१ ॥
अन्योन्यस्य वधे चैव चक्रतुर्यत्नमुत्तमम्।
कैकेयस्य द्विधा चर्म ततश्चिच्छेद सात्वतः ॥ ३२ ॥
सात्यकेस्तु तथैवासौ चर्म चिच्छेद पार्थिवः।
चर्म छित्वा तु कैकेयस्तारागणशतैर्वृतम् ॥ ३३ ॥
चचार मण्डलान्येव गतप्रत्यागतानि च।
तं चरन्तं महारङ्गे निस्त्रिंशवरधारिणम् ॥ ३४ ॥
अपहस्तेन चिच्छेद शैनेयस्त्वरयान्वितः।
सवर्मा केकयो राजन्द्विधा छिन्नो महारणे ॥ ३५ ॥
निपपात महेष्वासो वज्राहत इवाचलः।
तं निहत्य रणे शूरः शैनेयो रथसत्तमः ॥ ३६ ॥
युधामन्युरथं तूर्णमारुरोह परन्तपः।

ने दोनोंके धनुष काट दिये तथा सारथी और घोडोंको मार डाला, फिर वे दोनों सौ चन्द्रमाओंके समान प्रकाशित खड्ग लेकर रथोंसे उतरे, फिर वे दोनों वीर इस प्रकार खड्ग युद्ध करने लगे जैसा देवासुर संग्राममें इन्द्र और जम्भासुरने किया था। ( २६-३० )

वे दोनों युद्धमें विचित्र गतिसे लडने लगे, वे एक दूसरेको मारनेका यत्न करने लगे फिर सात्यकिने विन्दकी ढालको काट दिया, हे राजन्! इसी प्रकार विन्दने भी सात्यकिकी अनेक सौ तारे युक्त ढालको काट दिया। तब सात्यकि खड्ग लेकर अनेक प्रकारकी गतिसे युद्धमें घूमने लगे, फिर सात्यकिने कैकेय देशके राजाके ऊपर एक खड्ग मारा, उसके लगनेसे वह राजा कवचके समेत दो टुकडे होकर पृथ्वी पर गिर गया॥ (३१-३५)

वह महारथ इस प्रकार पृथ्वी पर गिरा जैसे वज्रके लगनेसे पर्वत गिरता है। उस महावीरको मार कर महारथ

ततोऽन्यं रथमास्थाय विधिवत्कल्पितं पुनः ॥ ३७ ॥
केकयानां महत्सैन्यं व्यधमत्सात्यकिः शरैः ।
सा वध्यमाना समरे केकयानां महाचमूः ।
तमुत्सृज्य रणे शत्रुं प्रदुद्राव दिशो दश ॥ ३८ ॥ [ ५२३ ]

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यां कर्णपर्वणि विन्दानुविन्दवधे त्रयोदशोऽध्यायः ॥१३॥

सञ्जय उवाच— श्रुतकर्मा ततो राजंश्चित्रसेनं महीपतिम् ।
आजघ्ने समरे क्रुद्धः पञ्चाशद्भिः शिलीमुखैः ॥ १ ॥
अभिसारस्तु तं राजन्नवभिर्नतपर्वभिः ।
श्रुतकर्माणमाहत्य सूतं विव्याध पञ्चभिः ॥ २ ॥
श्रुतकर्मा ततः क्रुद्धश्चित्रसेनं चमूमुखे ।
नाराचेन सुतीक्ष्णेन मर्मदेशे समार्पयत् ॥ ३ ॥
सोऽतिविद्धो महाराज नाराचेन महात्मना ।
मूर्छामभिययौ वीरः कश्मलं चाविवेश ह ॥ ४ ॥
एतस्मिन्नन्तरे चैनं श्रुतकीर्तिर्महायशाः ।
नवत्या जगतीपालं छादयामास पत्रिभिः ॥ ५ ॥
प्रतिलभ्य ततः संज्ञां चित्रसेनो महारथः ।
धनुश्चिच्छेद भल्लेन तं च विव्याध सप्तभिः ॥ ६ ॥

सात्यकी युद्धामन्युके रथ पर चढ गये, फिर दूसरे रथपर चढ कर और उत्तम धनुष धारण करके सात्यकि उस कैकेय देशकी सेनाको मारने लगे, अनन्तर सात्यकिको छोड कर वह सेना इधर उधर भागने लगी॥ (३६-३८)[५२३]

कर्णपर्वमें तेरह अध्याय समाप्त ।

कर्णपर्वमें चौदह अध्याय।

सञ्जय बोले, हे राजन् धृतराष्ट्र ! राजा श्रुतकर्माने राजा चित्रसेनके शरीरमें पचास तेज वाण मारे ॥ हे राजन् ! फिर अभिसार देशके राजा चित्रसेनने श्रुतकर्माके शरीरमें नौ बाण मारे और पांच बाणोंसे उसके सारथीको मार डाला ॥ फिर श्रुतकर्माने क्रोध करके चित्रसेनके मर्म स्थानमें एक तेज मुखवाला नाराच बाण मारा, उस बाणके लगनेसे वीर राजा चित्रसेनको मूर्च्छा आगयी । (१-४)

उसी समय महा यशस्वी राजा श्रुतकीर्त्तिने उनको तेज बाणोंसे छा दिया, इतने समयमें राजा चित्रसेनने चैतन्य होकर उनका धनुष काट दिया और उनके शरीरमें सात बाण मारे ॥ श्रुत-

सोऽन्यत्कार्मुकमादाय वेगघ्नं रुक्मभूषितम् ।
चित्ररूपधरं चक्रे चित्रसेनं शरोर्मिभिः ॥ ७ ॥
स शरैश्चित्रितो राजा चित्रमाल्यधरो युवा ।
युवेव समरेऽशोभद्गोष्ठीमध्ये स्वलंकृतः ॥ ८ ॥
श्रुतकर्माणमथ वै नाराचेन स्तनान्तरे ।
बिभेद तरसा शूरस्तिष्ठतिष्ठेति चाब्रवीत् ॥ ९ ॥
श्रुतकर्मापि समरे नाराचेन समर्पितः ।
सुस्राव रुधिरं तत्र गैरिकार्द्र इवाचलः ॥ १० ॥
ततः स रुधिराक्ताङ्गो रुधिरेण कृतच्छविः ।
रराज समरे वीरः सपुष्प इव किंशुकः ॥ ११ ॥
श्रुतकर्मा ततो राजञ्शत्रुणा समभिद्रुतः ।
शत्रुसंवारणं क्रुद्धो द्विधा चिच्छेद कार्मुकम् ॥ १२ ॥
अथैनं छिन्नधन्वानं नाराचानां शतैस्त्रिभिः ।
छादयन्समरे राजन्विव्याध च सुपत्रिभिः ॥ १३ ॥
ततोऽपरेण भल्लेन तीक्ष्णेन निशितेन च ।
जहार सशिरस्त्राणं शिरस्तस्य महात्मनः ॥ १४ ॥
तच्छिरो न्यपतद्भूमौ चित्रसेनस्य दीप्तिमत् ।

कर्माने दूसरा धनुष लेकर चित्रसेनके शरीरमें सुवर्ण भूषित अनेक बाण मारे, उन बाणोंके लगनेसे विचित्रमालाधारी राजा चित्रसेनकी ऐसी शोभा बढी, जैसे गौओंके समूहमें सुवर्णादिसे अलंकृत सींगवाले जवान सांडकी शोभा होती है ॥ (५—८)

फिर उसने क्रोध करके राजा श्रुतकर्माके हृदयमें एक तीक्ष्ण बाण मारा और कहा कि खडारह, उस बाणके लगनेसे राजा श्रुतकर्माके शरीरसे इस प्रकार रुधिर बहने लगा जैसे पर्वतसे गेरूके पनारे बहते हैं, उस रुधिरके बहनेसे राजा श्रुतकर्माकी ऐसी शोभा बढी जैसे फूले हुए कचनारकी ॥ (९ ११)

फिर श्रुतकर्माने क्रोध करके अपने शत्रुका धनुष काट दिया। हे राजन्! फिर राजा श्रुतकर्माने राजा चित्रसेनके शरीरमें तीनसौ तेज बाण मारे, फिर दूसरे तेजबाणसे शिरस्त्राणके सहित महात्मा चित्रसेनके सिरको काट कर पृथ्वी पर गिरा दिया। राजा चित्रसेनका शरीर इस प्रकार कट कर पृथ्वी पर गिरा, जैसे आकाशसे चन्द्रमा टूटकर पृथ्वीमें

यदृच्छया यथा चन्द्रश्च्युतः स्वर्गान्महीतलम् ॥ १५ ॥
राजानं निहतं दृष्ट्वा तेऽभिसारं तु मारिष ।
अभ्यद्रवन्त वेगेन चित्रसेनस्य सैनिकाः ॥ १६ ॥
ततः क्रुद्धो महेष्वासस्तत्सैन्यं प्राद्रवच्छरैः ।
अन्तकाले यथा क्रुद्धः सर्वभूतानि प्रेतराट् ॥ १७ ॥
ते वध्यमानाः समरे तव पौत्रेण धन्विना ।
व्यद्रवन्त दिशस्तूर्णं दावदग्धा इव द्विपाः ॥ १८ ॥
तांस्तु विद्रवतो दृष्ट्वा निरुत्साहान्द्विषज्जये ।
द्रावयन्निषुभिस्तीक्ष्णैः श्रुतकर्मा व्यरोचत ॥ १९ ॥
प्रतिविन्ध्यस्ततश्चित्रं भित्वा पञ्चभिराशुगैः ।
सारथिं च त्रिभिर्विध्वा ध्वजमेकेषुणापि च ॥ २० ॥
तं चित्रो नवभिर्भल्लैर्बाह्वोरुरसि चार्पयत् ।
स्वर्णपुङ्खैः प्रसन्नाग्रैः कङ्कबर्हिणवाजितैः ॥ २१ ॥
प्रतिविन्ध्यो धनुश्छित्त्वा तस्य भारत सायकैः ।
पञ्चभिर्निशितैर्बाणैरथैनं स हि जघ्निवान् ॥ २२ ॥
ततः शक्तिं महाराज स्वर्णघण्टां दुरासदाम् ।
प्राहिणोत्तव पौत्राय घोरामग्निशिखामिव ॥ २३ ॥

---

गिरता है ॥ (१२—१५)

अभिसारदेशके राजा चित्रसेनको मरा हुआ देख उसकी सेना इधर उधर भागी ॥ अनन्तर राजा श्रुतकर्मा क्रोध करके उस भागती हुई सेनाको इस प्रकार मारने लगे, जैसे प्रलय समयमें यमराज क्रोध करके प्रजाका नाश करता है ॥ जब तुम्हारे पोतेने इस प्रकार उस सेनाका नाश किया तब वह सेना युद्धको छोड कर इस प्रकार भागी जैसे जलते हुए वनको छोड कर हाथी भागे ॥ उस भागती हुई सेनाके पीछे श्रुतकर्मा बाण छोडते हुए दौडे ॥ (१६—१९)

प्रतिविन्ध्यने चित्रके शरीरमें तेज चलनेवाले पांच बाण मारे, तीन बाणोंसे उसके सारथीको विद्ध किया और एकसे ध्वजाको काट कर गिरा दिया ॥ राजा चित्रने भी प्रतिविन्ध्यके हाथ और हृदयमें सुवर्णभूषित, कंक और मयूरके पखोंसे युक्त तेज नौ बाण मारे । हे भारत ! फिर प्रतिविन्ध्यने क्रोध करके चित्रके धनुषको काट दिया, और पांच बाण उसके हृदयमें मारे ॥ (२०-२२)

हे राजेन्द्र ! तब चित्रने क्रोध करके

तामापतन्तीं सहसा महोल्काप्रतिमां तदा ।
द्विधा चिच्छेद समरे प्रतिविन्ध्यो हसन्निव ॥ २४ ॥
सा पपात द्विधा छिन्ना प्रतिविन्ध्यशरैः शितैः ।
युगान्ते सर्वभूतानि त्रासयन्ती यथाशनिः ॥ २५ ॥
शक्तिं तां प्रहतां दृष्ट्वा चित्रो गृह्य महागदाम् ।
प्रतिविन्ध्याय चिक्षेप रुक्मजालविभूषिताम् ॥ २६ ॥
सा जघान हयास्तस्य सारथिं च महारणे ।
रथं प्रमृद्य वेगेन धरणीमन्वपद्यत ॥ २७ ॥
एतस्मिन्नेव काले तु रथादाप्लुत्य भारत ।
शक्तिं चिक्षेप चित्राय स्वर्णदण्डामलंकृताम् ॥ २८ ॥
तामापतन्तीं जग्राह चित्रो राजन्महामनाः ।
ततस्तामेव चिक्षेप प्रतिविन्ध्याय पार्थिवः ॥ २९ ॥
समासाद्य रणे शूरं प्रतिविन्ध्यं महाप्रभा ।
निर्भिद्य दक्षिणं बाहुं निपपात महीतले ।
पतिता भासयच्चैव तं देशमशनिर्यथा ॥ ३० ॥
प्रतिविन्ध्यस्ततो राजंस्तोमरं हेमभूषितम् ।
प्रेषयामास संक्रुद्धश्चित्रस्य वधकांक्षया ॥ ३१ ॥

सोनेके घण्टोंसे भूषित आगकी ज्वालाके समान एक शक्ति प्रतिविन्ध्यको मारा। प्रतिविन्ध्यने हंसकर उस विजलीके समान आती हुई शक्तिको मार्गहीमें काट कर दो टुकडे कर दिया, वह शक्ति प्रतिविन्ध्यके बाणोंसे कट कर इस प्रकार पृथ्वीमें गिरी जैसे प्रलयकालमें सब प्रजाको डराता हुआ वज्र गिरता है ॥ ( २३–२५ )

उस शक्तिको गिरी हुई देख चित्रने एक सोनेके तारोंसे खिची हुई भारी गदा उठा कर प्रतिविन्ध्यकी ओर चलाई, वह गदा प्रतिविन्ध्यके घोडे सारथी और रथको चूर्ण करके भूमिमें प्रविष्ट होगयी। उसी समय प्रतिविन्ध्य अपने रथसे कूदे और एक सोनेके दण्डवाली शक्ति चित्रके ऊपर मारी तब चित्रने हंस कर उस शक्तिको पकड लिया और फिर उसीको प्रतिविन्ध्यकी ओर चलाई, वह शक्ति वीर प्रतिविन्ध्यके दहने हाथको छेद कर पृथ्वी पर गिर गई, उसके गिरनेसे विजलीके समान प्रकाश हुआ ॥ २६-३०

हे भारत ! प्रतिविन्ध्यने चित्रके मारने की इच्छा से सुवर्ण भूषित एक

स तस्य गात्रावरणं भित्त्वा हृदयमेव च ।
जगाम धरणीं तूर्णं महोरग इवाशयम् ॥ ३२ ॥
स पपात तदा राजा तोमरेण समाहतः ।
प्रसार्य विपुलौ बाहू पीनौ परिघसन्निभौ ॥ ३३ ॥
चित्रं सम्प्रेक्ष्य निहतं तावका रणशोभिनः ।
अभ्यद्रवन्त वेगेन प्रतिविन्ध्यं समन्ततः ॥ ३४ ॥
सृजन्तो विविधान्बाणाञ्शतघ्नीश्च सकिङ्किणीः ।
तमवच्छादयामासुः सूर्यमभ्रगणा इव ॥ ३५ ॥
तान्विधम्य महाबाहुः शरजालेन संयुगे ।
व्यद्रावयत्तव चमूं वज्रहस्त इवासुरीम् ॥ ३६ ॥
ते वध्यमानाः समरे तावकाः पाण्डवैर्नृप ।
विप्रकीर्यन्त सहसा वातनुन्ना घना इव ॥ ३७ ॥
विप्रद्रुते बले तस्मिन्वध्यमाने समन्ततः ।
द्रौणिरेकोऽभ्ययात्तूर्णं भीमसेनं महाबलम् ॥ ३८ ॥
ततः समागमो घोरो बभूव सहसा तयोः ।
यथा देवासुरे युद्धे वृत्रवासवयोरिव ॥ ३९ ॥ [ ५६२ ]

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यां कर्णपर्वणि चित्रवधे चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥

तोमर चलाया, वह तोमर चित्रके कवच सहित हृदयको छेदकर इस प्रकार पृथ्वी पर गिरा जैसे बडा सर्प तालाबको छेद कर पातालको चला जाता है ॥ वह राजा अपने परिघके समान पुष्टहाथोंको फैला कर पृथ्वीमें गिर पडा ॥ (३१–३३)

चित्रको मरा देख तुम्हारे वीर पुत्र सब ओरसे प्रतिविन्ध्यकी ओर दौडे, वे लोग चारों ओरसे प्रतिविन्ध्यके ऊपर अनेक बाण और शतघ्नी आदि अनेक शस्त्र चलाने लगे, उन सबसे प्रतिविन्ध्य ऐसे छिप गये जैसे काले मेघोंसे सूर्य छिप जाते हैं ॥ उन सबको मार कर महाबाहु प्रतिविन्ध्यने तुम्हारी सेनाको इस प्रकार भगा दिया, जैसे राक्षसोंकी सेनाको इन्द्र भगाते है ॥ (३४–३६)

हे राजेन्द्र ! तुम्हारी सेना प्रतिविन्ध्यके आगेसे ऐसे भागी जैसे वायुके लगनेसे मेघ भागते हैं ॥ जब वह सब सेना मरने और भागने लगी तब एकले अश्वत्थामा महाबलवान् भीमसेनकी ओर दौडे, तब अश्वत्थामा और भीमसेनका इस प्रकार युद्ध होने लगा जैसे देवासुर युद्धमें वृत्रासुर और इन्द्रका

न्यहनत्पाण्डवो युद्धे तापयंस्तव वाहिनीम् ॥ ५० ॥
प्रताप्यमानं सूर्येण भीमेन च महात्मना ।
तव सैन्यं संचुकोच चर्माग्नावाहितं यथा ॥ ५१ ॥
ते भीमभयसन्त्रस्तास्तावका भरतर्षभ ।
विहाय समरे भीमं दुद्रुवुर्वै दिशो दश ॥ ५२ ॥
रथाः पञ्चशताश्चान्ये ह्रादिनश्चर्मवर्मिणः ।
भीममभ्यद्रवन्घ्नन्तः शरपूगैः समन्ततः ॥ ५३ ॥
तान्स पञ्चशतान्वीरान्सपताकध्वजायुधान् ।
पोथयामास गदया भीमो विष्णुरिवासुरान् ॥ ५४ ॥
ततः शकुनिनिर्दिष्टाः सादिनः शूरसम्मताः ।
त्रिसाहस्राऽभ्ययुर्भीमं शक्त्यृष्टिप्रासपाणयः ॥ ५५ ॥
प्रत्युद्गम्य जवेनाशु साश्वारोहांस्तदारिहा ।
विविधान्विचरन्मार्गान्गदया समपोथयत् ॥ ५६ ॥
तेषामासीन्महाञ्छब्दस्ताडितानां च सर्वशः ।
अश्मभिर्विध्यमानानां नगानामिव भारत ॥ ५७ ॥
एवं सुबलपुत्रस्य त्रिसाहस्रान्हयोत्तमान् ।

के सहित सौ रथ और सैकडो पैदलोंका नाश किया। तब तुम्हारी सेना बहुत डरने लगी ॥ जैसे अग्निमें पडनेसे चमडा जलता है, तैसेही भीमसेन और सूर्यके तेजसे तुम्हारी सेना जलने लगी ॥ (४९-४१)

हे भरतकुलसिंह ! अनन्तर तुम्हारी सेना भीमसेनके भयसे सब ओरको भागने लगी ॥ अनन्तर पांच सौ चर्म वेष्टित घोर शब्दवाले रथ और अनेक वीर बाण चलाते हुए भीमसेनकी ओर दौडे। जैसे विष्णु दानवोंको मारते हैं तैसे ही भीमसेनने अपनी गदासे उन पांच सौ रथियोंको पताका, ध्वजा और आयुधोंके सहित मारडाला ॥ (५२-५४)

अनन्तर शकुनिकी आज्ञासे शक्ति, और भाले लिये तीन सहस्र घुडचढेवीर भीमसेनकी ओर दौडे, अनन्तर शत्रुनाशन भीमसेन भी उनपर दौडे, और अनेक प्रकारकी गतियोंसे संचार करके उनको मारने लगे ॥ हे भारत ! जैसे पहाडोंपर पत्थर गिरनेका शब्द होता है तैसे ही इन वीरोंके मरने और गिरनेका शब्द होने लगा ॥ (५५-५७)

इस प्रकार शकुनिके तीन सहस्र घुडचढों को मारडाला, इतने समयमें

सात्यकिश्चेकितानश्च युयुत्सुः पाण्ड्य एव च ।
धृष्टद्युम्नः शिखण्डी च द्रौपदेयाः प्रभद्रकाः ॥ ३३ ॥
यमौ च भीमसेनश्च शिशुपालस्य चात्मजः ।
कारूषा मत्स्यशेषाश्च केकयाः काशिकोसलाः ॥ ३४ ॥
एते च त्वरिता वीरा वसुषेणमताडयन् ।
जनमेजयश्च पाञ्चाल्यः कर्णं विव्याध सायकैः ॥ ३५ ॥
वाराहकर्णनाराचैर्नालीकैर्निशितैः शरैः ।
वत्सदन्तैर्विपाठैश्च क्षुरप्रैश्चटकामुखैः ॥ ३६ ॥
नानाप्रहरणैश्चोग्रै रथहस्त्यश्वसादिभिः ।
सर्वतोऽभ्यद्रवत्कर्णं परिवार्य जिघांसया ॥ ३७ ॥
स पाण्डवानां प्रवरैः सर्वतः समभिद्रुतः ।
उदीरयन्ब्राह्ममस्त्रं शरैरापूरयन्दिशः ॥ ३८ ॥
ततः शरमहाज्वालो वीर्योष्मा कर्णपावकः ।
निर्दहन्पाण्डववनं वीरः पर्यचरद्रणे ॥ ३९ ॥
स सन्धाय महास्त्राणि महेष्वासो महामनाः ।
प्रहस्य पुरुषेन्द्रस्य शरैश्चिच्छेद कार्मुकम् ॥ ४० ॥

लिये पाण्डवोंकी सेनाके प्रधान वीर क्रोध करके कर्णके ऊपर बाण वर्षाते दौडे ॥ सात्यकि, चेकितान, युयुत्सु, पाण्ड्य, धृष्टद्युम्न, शिखण्डी और द्रौपदीके पुत्र और प्रभद्रक, नकुल, सहदेव, भीमसेन और शिशुपालका पुत्र सहदेव, कारूष, मत्स्य, केकय, काशी, कोशल आदि सब क्षत्री शीघ्रता करके महाराजके पास पहुंचे और वसुषेणके ऊपर बाण चलाने लगे । (३३–३५)

उस समय पांचाल देशीय जनमेजय शीघ्र चलनेवाले, वाराहकर्ण नामक बाण कर्णकी ओर चलाने लगे; वत्सदन्त, विपाठ, क्षुरप्र, चटकामुख आदि अनेक प्रकारके शस्त्र हाथी घोडे और रथोंपर चढे वीर कर्णकी ओर चलाने लगे ॥ (३५–३७)

इस प्रकार पाण्डवोंके प्रधान वीरोंसे घिरकर कर्ण भी ब्रह्म अस्त्रकी विधिसे अनेक अस्त्र चलाते रहे ॥ तब बाणरूपी ज्वाला और पराक्रम रूपी उष्णतासे युक्त कर्णरूपी अग्नि चारों ओर घूमकर पाण्डव रूपी वनको जलाने लगी ॥ अनन्तर महापराक्रमी महाधनुर्धारी कर्णने हंसकर अनेक प्रकारके अस्त्रोंसे महाराजका धनुष काट दिया । (३८–४०)

प्राच्छादयामास वयं ते वा शरैर्मुक्तैः सहस्रशः।
मध्याह्ने तपतो राजन्भास्करस्य महाप्रभाः ॥ ६७ ॥
हताः सर्वाः शरौघैस्तैः कर्णपाण्डवयोस्तदा।
सौबलं कृतवर्माणं द्रौणिमाधिरथिं कृपम् ॥ ६८ ॥
संसक्तान्पाण्डवैर्दृष्ट्वा निवृत्ताः कुरवः पुनः।
तेषामापततां शब्दस्तीव्र आसीद्विशाम्पते ॥ ६९ ॥
उद्धृत्तानां यथा वृष्ट्या सागराणां भयावहः।
ते सेने भृशसंसक्ते दृष्ट्वान्योन्यं महाहवे ॥ ७० ॥
हर्षेण महता युक्ते परिगृह्य परस्परम्।
ततः प्रववृते युद्धं मध्यं प्राप्ते दिवाकरे ॥ ७१ ॥
तादृशं न कदाचिद्धि दृष्टपूर्वं न च श्रुतम्।
बलौघस्तु समासाद्य बलौघं सहसा रणे ॥ ७२ ॥
उपासर्पत वेगेन वार्योघ इव सागरम्।
आसीन्निनादः सुमहान्बाणौघानां परस्परम् ॥ ७३ ॥
गर्जतां सागरौघाणां यथा स्यान्निःस्वनो महान्।
ते तु सेने समासाद्य वेगवत्यौ परस्परम् ॥ ७४ ॥

दीखने लगा। उनके धनुषसे छूटे हुए सहस्रों बाणोंसे आकाश ऐसा छागया, कि उससे सूर्यकी प्रभा दिशा और उपदिशा कुछ भी दीख नहीं पडता था। (६४-६७)

हे राजन्! जिस समय दो पहर हुआ तब दोनों ओरके वीरोंके असंख्य बाणोंसे प्रखर सूर्यकी प्रभा छिप गयी। इस मे हमें और पाण्डवोंको कुछभी न दीखा, अर्थात् बाणोंसे अन्धकार होगया। उस समय भीमसेनसे शकुनि कृतवर्मा, अश्वत्थामा और कृपाचार्यको युद्ध करते देख सब कौरव लौटे। हे पृथ्वीनाथ! उन सबके लौटते हुए घोर शब्द होने लगा॥ जैसे वृष्टिमे दो समुद्र बढकर घोर शब्द करते हुए मिलते हैं, ऐसे ही ये दोनों सेना युद्ध करनेको भिडीं, उस दोपहरमें दोनों सेना प्रसन्न होकर युद्ध करने लगीं॥ (६७-७१)

जैसा यह घोर युद्ध हुआ वैसा न कभी देखा न सुना था दोनों सेना समुद्रके समान लडने लगीं। जैसे शब्द करती नदी समुद्रमें जा मिलती है; तैसेही तुम्हारी सेना पाण्डवोंकी सेनामे जा मिली। तब दोनों ओरसे बाणोंका घोर शब्द होने लगा॥ हे पृथ्वीनाथ! जैसे

ततो राज्ञाभ्यनुज्ञाताः पाण्डवानां महारथाः ॥ ६६ ॥
भीमसेनमुखाः सर्वे पुत्रांस्ते प्रत्युपाद्रवन् ।
अभवत्तुमुलः शब्दो योधानां तत्र भारत ॥ ६७ ॥
रथहस्त्यश्वपत्तीनां शस्त्राणां च ततस्ततः ।
उत्तिष्ठत प्रहरत प्रैताभिपततेति च ॥ ६८ ॥
इति ब्रुवाणा ह्यन्योन्यं जघ्नुर्योधा महारणे ।
अभ्रच्छायेव तत्रासीच्छरवृष्टिभिरम्बरे ॥ ६९ ॥
समावृतैर्नरवरैर्निघ्नद्भिरितरेतरम् ।
विपताकध्वजच्छत्रा व्यश्वसूतायुधा रणे ॥ ७० ॥
व्यङ्गाङ्गावयवाः पेतुः क्षितौ क्षीणाः क्षितीश्वराः ।
प्रवणादिव शैलानां शिखराणि द्विपोत्तमाः ॥ ७१ ॥
सारोहा निहताः पेतुर्वज्रभिन्ना इवाद्रयः ।
छिन्नभिन्नविपर्यस्तैर्वर्मालङ्कारभूषणैः ॥ ७२ ॥
सारोहास्तुरगाः पेतुर्हतवीराः सहस्रशः ।
विप्रविद्धायुधाश्चैव विरथाश्च रथैर्हताः ॥ ७३ ॥

सेनाको भागते देख क्रोध करके अपने सब वीरोंसे बोले, ये क्या होरहा है ? मारो मारो इन्हें मारो । महाराजकी आज्ञा सुनते ही भीमसेन आदि महारथ तुम्हारे पुत्रों से युद्ध करने को लौटे । (६२-६७)

हे भारत ! उस समय दोनों ओरसे हाथी घोडे, वीर और शस्त्रोंका घोर शब्द होने लगा । उस घोर युद्धमें एक दूसरेसे कहने लगा आओ, शस्त्र चलाओ, युद्ध करो, मारो और यही शब्द होता था । वीर गर्जने और लडने लगे, उस समय बाण मेघके समान आकाशमें छा गये ॥ (६८-६९)

एक वीर दूसरेको मारने लगा । अनेक राजा, ध्वजा, पताका, छत्र और सारथियोंसे हीन होगये ॥ अनेक राजोंके शरीर कट गए, अनेक मरकर पृथ्वीमें ऐसे गिर गये, जैसे टूटे हुए पर्वतके शिखर नीचले भागमें गिरते हैं ॥ जैसे पर्वत वज्रके लगनेसे गिरते हैं, ऐसे ही महावतके सहित हाथी गिर गये । जिनका कवच और माला आदि आभूषण टूटकर पृथ्वीमें गिर गये हैं, ऐसे सहस्रों घोडे वीरोंके सहित मर कर पृथ्वीमें गिरे । (७०-७३)

अनेक रथमें बैठे वीर सारथियोंके सहित रथोंसे गिर पडे, अनेक [illegible]

प्राच्छादयाम वयं ते वा शरैर्मुक्तैः सहस्रशः ।
मध्याह्ने तपतो राजन्भास्करस्य महाप्रभाः ॥ ६७ ॥
हृताः सर्वाः शरौघैस्तैः कर्णपाण्डवयोस्तदा ।
सौबलं कृतवर्माणं द्रौणिमाधिरथिं कृपम् ॥ ६८ ॥
संसक्तान्पाण्डवैर्दृष्ट्वा निवृत्ताः कुरवः पुनः ।
तेषामापततां शब्दस्तीव्र आसीद्विशाम्पते ॥ ६९ ॥
उद्वृत्तानां यथा वृष्ट्या सागराणां भयावहः ।
ते सेने भृशसंसक्ते दृष्ट्वान्योन्यं महाहवे ॥ ७० ॥
हर्षेण महता युक्ते परिगृह्य परस्परम् ।
ततः प्रववृते युद्धं मध्यं प्राप्ते दिवाकरे ॥ ७१ ॥
तादृशं न कदाचिद्धि दृष्टपूर्वं न च श्रुतम् ।
बलौघस्तु समासाद्य बलौघं सहसा रणे ॥ ७२ ॥
उपासर्पत वेगेन वार्योघ इव सागरम् ।
आसीन्निनादः सुमहान्बाणौघानां परस्परम् ॥ ७३ ॥
गर्जतां सागरौघाणां यथा स्यान्निःस्वनो महान् ।
ते तु सेने समासाद्य वेगवत्यौ परस्परम् ॥ ७४ ॥

दीखने लगा। उनके धनुषसे छूटे हुए सहस्रों बाणोंसे आकाश ऐसा छागया, कि उससे सूर्यकी प्रभा दिशा और उपादिशा कुछ भी दीख नहीं पडता था। (६४-६७)

हे राजन्! जिस समय दो पहर हुआ तब दोनों ओरके वीरोंके असंख्य बाणोंसे प्रखर सूर्यकी प्रभा छिप गयी। इस मे हमें और पाण्डवोंको कुछभी न दीखा, अर्थात् बाणोंमे अन्धकार होगया। उस समय भीमसेनसे शकुनि कृतवर्मा, अश्वत्थामा और कृपाचार्यको युद्ध करते देख सब कौरव लौटे। हे पृथ्वीनाथ! उन सबके लौटते हुए घोर शब्द होने लगा॥ जैसे वृष्टिमे दो समुद्र बढकर घोर शब्द करते हुए मिलते हैं, ऐसे ही ये दोनों सेना युद्ध करनेको भिडीं, उस दोपहरमें दोनों सेना प्रसन्न होकर युद्ध करने लगीं॥ (६७-७१)

जैसा यह घोर युद्ध हुआ वैसा न कभी देखा न सुना था दोनों सेना समुद्रके समान लडने लगीं। जैसे शब्द करती नदी समुद्रमें जा मिलती है; तैसेही तुम्हारी सेना पाण्डवोंकी सेनासे जा मिली। तब दोनों ओरसे बाणोंका घोर शब्द होने लगा॥ हे पृथ्वीनाथ! जैसे

गजाश्वनरदेहान्सा व्युवाह पतितान्बहून् ॥ ८२ ॥
नराश्वगजसम्बाधे नराश्वगजसादिनाम् ।
लोहितोदा महाघोरा मांसशोणितकर्दमा ॥ ८३ ॥
नराश्वगजदेहानां वहन्ती भीरुभीषणा ।
तस्याः पारमपारं च व्रजन्ति विजयैषिणः ॥ ८४ ॥
गाधेन चोत्प्लवन्तश्च निमज्ज्योन्मज्ज्य चापरे ।
ते तु लोहितदिग्धाङ्गा रक्तवर्मायुधाम्बराः ॥ ८५ ॥
सस्नुस्तस्यां पपुश्चास्यां मम्लुश्च भरतर्षभ ।
रथानश्वान्नरान्नागानायुधाभरणानि च ॥ ८६ ॥
वसनान्यथ वर्माणि वध्यमानान्हतानपि ।
भूमिं खं द्यां दिशश्चैव प्रायः पश्याम लोहितम्॥ ८७ ॥
लोहितस्य तु गन्धेन स्पर्शेन च रसेन च ।
रूपेण चातिरक्तेन शब्देन च विसर्पता ॥ ८८ ॥
विषादः सुमहानासीत्प्रायः सैन्यस्य भारत ।
तत्तु विप्रहतं सैन्यं भीमसेनमुखास्तदा ॥ ८९ ॥
भूयः समाद्रवन्वीराः सात्यकिप्रमुखास्तदा ।
तेषामापततां वेगमविषह्यं निरीक्ष्य च ॥ ९० ॥
पुत्राणां ते महासैन्यमासीद्राजन्पराङ्मुखम् ।

---

घोडे और मनुष्योंके शरीर बहने लगे ॥ (७९—८२)

दोनों तटपर हाथी, घोडे और मनुष्योंके मांसका कीचड होगया। उसके दोनों तटपर खडे होकर विजयकी इच्छासे अनेक क्षत्रियोंको मारकर बहाने लगे। अनेक वीर तिरने लगे, अनेक डूबने लगे। इस नदीमें जानेसे वीरोंके कपडे कवच और शस्त्र लाल होगये। अनेक वीर उसमें स्नान करने लगे। कोई जलपान करने लगे और कोई उसे देखकर खिन्न होगये। उस समय हमने रथ, अश्व, नर, हाथी, आयुध, आभरण, वस्त्र, शस्त्र, कवच मारेजानेवाले और मृत पुरुष तथा भूमि, आकाश तारे और दशों दिशा लाल ही लाल देखीं। (८३—८७)

हे भारत! वहां रुधिरके शब्द, गन्ध, स्पर्श, रूप और रससे दोनों सेना घबडाने लगीं। उस समय सात्यकि, भीमसेन और धृष्टद्युम्न आदि वीर तुम्हारी सेनाकी ओर दौडे। (८९—९०)

हे राजन्! इन वीरोंके [illegible]

गदानां परिघाणां च कणपानां च क्षिप्यताम् ।
प्रासानां भिन्दिपालानां भुशुण्डीनां च सर्वशः ॥ ३ ॥
सम्पातं चानुपश्याम संग्रामे भृशदारुणे ।
शलभा इव सम्पेतुः शरवृष्टयः समन्ततः ॥ ४ ॥
नागान्नागाः समासाद्य व्यधमन्त परस्परम् ।
हया हयांश्च समरे रथिनो रथिनस्तथा ॥ ५ ॥
पत्तयः पत्तिसङ्घांश्च हयसङ्घांश्च पत्तयः ।
पत्तयो रथमातङ्गान्रथा हस्त्यश्वमेव च ॥ ६ ॥
नागाश्च समरे त्र्यङ्गं ममृदुः शीघ्रगा नृप ।
वध्यतां तत्र शूराणां क्रोशतां च परस्परम् ॥ ७ ॥
घोरमायोधनं जज्ञे पशूनां वैशसं यथा ।
रुधिरेण समास्तीर्णा भाति भारत मेदिनी ॥ ८ ॥
शक्रगोपगणाकीर्णा प्रावृषीव यथा धरा ।
यथा वा वाससी शुक्ले महारञ्जनरञ्जिते ॥ ९ ॥
बिभृयाद्युवती श्यामा तद्वदासीद्वसुन्धरा ।
मांसशोणितचित्रेव शातकुम्भमयीव च ॥ १० ॥

और पदातियोंके झुण्ड परस्पर युद्ध करने लगे ॥ दोनों ओरसे गदा, परिघ, कणप, प्रास, भिन्दिपाल और भुशुण्डी चलने लगे ॥ (१-३)

हे राजन् ! हमें उस घोर युद्धमें शस्त्रके शिवा और कुछ न सूझा । चारों ओर बाणोंकी वृष्टि टीडीदलके समान दीखने लगी ॥ हाथी हाथीसे, घोडे घोडोंसे, रथी रथीसे और पदाति पदातियोंसे लडने लगे। थोडे समयके पश्चात् हाथीपर चढे वीर पैदलोंसे, पैदल घोडे वालोंसे और घोडेवाले रथियोंसे युद्ध करने लगे ॥ (४-६)

हे राजन् ! शीघ्र चलनेवाले हाथी अपने दांत, सूंड और पैरोंसे अनेक मनुष्योंको मारने लगे। हे भारत! मरते पुकारते और युद्ध करते हुए वीरोंका घोर शब्द होने लगा, वीरोंने मनुष्योंको पशुओंके समान मार डाला। थोडे समयमें वह पृथ्वी मांस और रुधिरसे भर गई ॥ जैसे वर्षामें पृथ्वी वीरबहुटियोंसे लाल हो जाती है और जैसे वस्त्रको लाल रङ्गमे रङ्ग देते हैं, वैसे ही उस युद्धमें सब लाल होगये । जैसे सोलहवर्षकी स्त्री लाल कपडे पहनकर शोभित होती है; मांस और रुधिरसे

भीमसेनरथं प्राप्य समसज्जन्त वाजिनः ॥ ६ ॥
दृष्ट्वा कर्णं समायान्तं भीमः क्रोधसमन्वितः ।
मतिं चक्रे विनाशाय कर्णस्य भरतर्षभ ॥ ७ ॥
सोऽब्रवीत्सात्यकिं वीरं धृष्टद्युम्नं च पार्षतम् ।
यूयं रक्षत राजानं धर्मात्मानं युधिष्ठिरम् ॥ ८ ॥
संशयान्महतो मुक्तं कथञ्चित्प्रेक्षतो मम ।
अग्रतो मे कृतो राजा छिन्नसर्वपरिच्छदः ॥ ९ ॥
दुर्योधनस्य प्रीत्यर्थं राधेयेन दुरात्मना ।
अन्तमद्य गमिष्यामि तस्य दुःखस्य पार्षत ॥ १० ॥
हन्तास्म्यद्य रणे कर्णं स वा मां निहनिष्यति ।
संग्रामेण सुघोरेण सत्यमेतद्ब्रवीमि ते ॥ ११ ॥
राजानमद्य भवतां न्यासभूतं ददानि वै ।
तस्य संरक्षणे सर्वे यतध्वं विगतज्वराः ॥ १२ ॥
एवमुक्त्वा महाबाहुः प्रायादाधिरथिं प्रति ।
सिंहनादेन महता सर्वाः संनादयन्दिशः ॥ १३ ॥
दृष्ट्वा त्वरितमायान्तं भीमं युद्धाभिनन्दिनम् ।
सूतपुत्रमथोवाच मद्राणामीश्वरो विभुः ॥ १४ ॥
शल्य उवाच- पश्य कर्ण महाबाहुं संक्रुद्धं पाण्डुनन्दनम् ।

---

भीमसेनकी ओर चले ॥ (४—६)

हे भरतकुलसिंह ! कर्णको अपनी ओर आते देख भीमसेनने महा क्रोध किया । और उसके मारनेका विचार करने लगे ॥ अनन्तर उन्होंने महावीर सात्यकि और सेनापति धृष्टद्युम्नसे कहा कि, तुम दोनों महाराज युधिष्ठिरकी रक्षा करो, हमें आज बहुत क्रोध हुआ है, आज हमारे देखते कर्णने दुर्योधनकी प्रसन्नताके लिये महाराजको [illegible] दुःख दिया था । [illegible] मैं इसको मार कर इस दुःखके पार जाऊंगा ॥ (७—१०)

आज इस घोर युद्धमें हम कर्णको मारेंगे, या वही हमको मारेगा; अब हम महाराजकी रक्षाका भार तुम्हारे ऊपर देते हैं । तुम सब सावधान होकर महाराजकी रक्षा करो । महाबाहु भीमसेन ऐसा कहकर अपने सिंहनादसे दशों दिशाओंको पूरित करते हुए कर्णसे युद्ध करने चले, [illegible] भीमसेनको आते देख मद्र-राज शल्यने कर्णसे कहा । (११—१४)

अपरे प्राद्रवन्नागाः शल्यार्ता व्रणपीडिताः ।
प्रतिमानैश्च कुम्भैश्च पेतुरुर्व्यां महाहवे ॥ १९ ॥
विनेदुः सिंहवच्चान्ये नदन्तो भैरवान्रवान् ।
बभ्रमुर्बहवो राजंश्चुकुशुश्चापरे गजाः ॥ २० ॥
हयाश्च निहता बाणैर्हेमभाण्डविभूषिताः ।
निषेदुश्चैव मम्लुश्च बभ्रमुश्च दिशो दश ॥ २१ ॥
अपरे कृष्यमाणाश्च विचेष्टन्तो महीतले ।
भावान्बहुविधांश्चक्रुस्ताडिताः शरतोमरैः ॥ २२ ॥
नरास्तु निहता भूमौ कूजन्तस्तत्र मारिष ।
दृष्ट्वा च बान्धवानन्ये पितॄनन्ये पितामहान् ॥ २३ ॥
धावमानान्परांश्चान्ये दृष्ट्वान्ये तत्र भारत ।
गोत्रनामानि ख्यातानि शशंसुरितरेतरम् ॥ २४ ॥
तेषां छिन्ना महाराज भुजाः कनकभूषणाः ।
उद्वेष्टन्ते विचेष्टन्ते पतन्ते चोत्पतन्ति च ॥ २५ ॥
निपतन्ति तथैवान्ये स्फुरन्ति च सहस्रशः ।
वेगांश्चान्ये रणे चक्रुः पञ्चास्या इव पन्नगाः ॥ २६ ॥
ते भुजा भोगिभोगाभाश्चन्दनाक्ता विशाम्पते ।
लोहितार्द्रा भृशं रेजुस्तपनीयध्वजा इव ॥ २७ ॥

व्याकुल होकर भागने लगे, किसीका सूंड और किसीका शिर कटकर गिर गया॥ कोई हाथी घूमने कोई सिंहके समान गर्जने और कोई भागने लगे॥ (१७-२०)

घोडे सोनेके साज सहित मरने, भागने, गिरने और घूमने लगे॥ अनेक बाण और तोमरोंसे पीडित होकर और पृथ्वीमें गिरकर पैर पीटने लगे॥ अनेक वीर पृथ्वीमें गिरकर चिल्लाने लगे, कोई अपने बाप, भाई, बेटे, दादाको मरा देख रोने लगे॥ कोई दूसरेको पकडकर खींचने लगा, कोई भागतेके पीछे भागने लगा और कोई अपने गोत्र और नामकी प्रशंसा करने लगा॥ (२१-२४)

हे राजन्! किसीका भूषण सहित हाथ कटकर पृथ्वीमें गिर गया, कोई मरकर तडफने लगा। कोई गिरकर उठा और फिर लडने लगा॥ कोई वेगसे पांच मुखवाले सांपके समान हाथसे शस्त्र चलाने लगे॥ हे राजन्! वे सांपके फणोंके समान चंदन लगे हुए रक्तसे भींगे हुए हाथ गिरकर ऐसे शोभित हुए

सोऽद्य संग्रामशिरसि सन्नद्धः क्रोधमूर्छितः ॥ २३ ॥
किं करोद्यतदण्डेन मृत्युनापि व्रजेद्रणम् ।
चिरकालाभिलषितो ममायं तु मनोरथः ॥ २४ ॥
अर्जुनं समरे हन्यां मां वा हन्याद्धनञ्जयः ।
स मे कदाचिदद्यैव भवेद्भीमसमागमात् ॥ २५ ॥
निहते भीमसेने वा यदि वा विरथीकृते ।
अभियास्यति मां पार्थस्तन्मे साधु भविष्यति ॥ २६ ॥
अत्र यन्मन्यसे प्राप्तं तच्छीघ्रं सम्प्रधारय ।
एतच्छ्रुत्वा तु वचनं राधेयस्यामितौजसः ॥ २७ ॥
उवाच वचनं शल्यः सूतपुत्रं तथागतम् ।
अभियाहि महाबाहो भीमसेन महाबलम् ॥ २८ ॥
निरस्य भीमसेनं तु ततः प्राप्स्यसि फाल्गुनम् ।
यस्ते कामोऽभिलषितश्चिरात्प्रभृति हृद्गतः ॥ २९ ॥
स वै सम्पत्स्यते कर्ण सत्यमेतद्ब्रवीमि ते ।
एवमुक्ते ततः कर्णः शल्यं पुनरभाषत ॥ ३० ॥
हन्ताहमर्जुनं संख्ये मां वा हन्याद्धनञ्जयः ।
युद्धे मनः समाधाय याहि यत्र वृकोदरः ॥ ३१ ॥

वही भीमसेन आज क्रोध करके हमसे युद्ध करनेको आये हैं ॥ यदि साक्षात् यमराज भी दण्ड लेकर उसके सहाय आवे तो भी वह उसके साथ युद्ध करेगा ॥ (२३–२४)

मेरी बहुत दिनसे इच्छा थी कि अर्जुन चाहे हमें मारे चाहे मैं अर्जुनको मारूं, इसलिये उससे युद्ध करनेकी बड़ी लालसा है। भीमसेनके मारनेसे अथवा इनका रथ तोड़नेसे अर्जुन हमसे युद्ध करनेको आवेंगे, सो मेरे लिये अच्छा ही होगा इसमें जो आपकी सम्मति हो, सो हमसे कहिये, हम वैसा ही करेंगे ॥ (२४–२७)

कर्णके वचन सुन शल्य बोले, हे कर्ण ! हमारी ये ही सम्मति है, कि तुम भीमसेनसे युद्ध करो, भीमसेनको मार कर तुम अर्जुनसे युद्ध कर सकोगे यही तुम्हारी बहुत दिनसे इच्छा थी, सो हे कर्ण ! भीमसेनके मरते ही अर्जुन तुमसे युद्ध करनेको आवेंगे। शल्यके वचन सुनते ही कर्ण बोले, हम अर्जुनको युद्धमें मारेंगे, या वह हमको मारेंगे, जो हो अब तुम युद्धकी इच्छासे भीमसेनके रथकी ओर रथ हांको ॥ (२८–३१)

पीत्वा च शोणितं तत्र वसां पीत्वा च भारत॥ ३६ ॥
मेदोमज्जावसामत्तास्तृप्ता मांसस्य चैव ह ।
धावमानाः स्म दृश्यन्ते काकगृध्रबकास्तथा ॥ ३७ ॥
शूरास्तु समरे राजन्भयं त्यक्त्वा सुदुस्त्यजम् ।
योधव्रतं समासाद्य चक्रुः कर्माण्यभीतवत ॥ ३८ ॥
शरशक्तिसमाकीर्णे क्रव्यादगणसंकुले ।
व्यचरन्त रणे शूराः ख्यापयन्तः स्वपौरुषम् ॥ ३९ ॥
अन्योन्यं श्रावयन्ति स्म नामगोत्राणि भारत ।
पितृनामानि च रणे गोत्रनामानि वा विभो ॥ ४० ॥
श्रावयाणाश्च बहवस्तत्र योधा विशाम्पते ।
अन्योन्यमवमृद्नन्तः शक्तितोमरपट्टिशैः ॥ ४१ ॥
वर्त्तमाने तथा युद्धे घोररूपे सुदारुणे ।
व्यषीदत्कौरवी सेना भिन्ना नौरिव सागरे ॥ ४२ ॥ [२५२९]

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्या संहितायां वैयासिक्यां कर्णपर्वणि सकुलयुद्धे द्विपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥५२ ॥

सञ्जय उवाच— वर्त्तमाने तथा युद्धे क्षत्रियाणां निमज्जने ।
गाण्डीवस्य महाघोषः श्रूयते युधि मारिष ॥ १ ॥
संशप्तकानां कदनमकरोद्यत्र पाण्डवः ।

हे भारत ! रुधिर और चर्वी पीकर अनेक पिशाची गीत गा गा कर नाचने लगीं, कौवे, गिद्ध, बगुले मांस रुधिर और चर्वी खाकर आकाशमें प्रसन्न होकर उडने लगे ॥ (३४-३७)

हे राजन् ! क्षत्री भयको छोडकर उस युद्धमें घोर कर्म करने लगे । वीर लोग उस शक्ति और बाणोंसे भरे हुए, गिद्ध, स्यार और कौओंसे शोभित युद्धमें बेडर होकर अपना पराक्रम प्रकाशित करने लगे ॥ हे पृथ्वीनाथ ! सब वीर अपने अपने पिता और गोत्रका नाम पुकार कर युद्ध करते थे ॥ और वे सब वीर शक्ति, तोमर और पट्टिश चलाते थे ॥ हे राजन् ! इस प्रकार यह घोर युद्ध होनेसे तुम्हारी सेना इस प्रकार घबडायी कि जैसे समुद्रमें डूबती हुई नावके मनुष्य घबडाते हैं ॥ (३८-४२) २५२९

कर्णपर्वमें बावन अध्याय समाप्त ।

कर्णपर्वमें तिरपन अध्याय ।

सञ्जय बोले, हे राजन् ! जब क्षत्रियोंका नाश करनेवाला, यह घोर युद्ध हो रहा था, तहां गाण्डीवका शब्द सुनायी दिया ॥ जहां अर्जुन कोसल-

सोऽन्यत्कार्मुकमादाय सूतपुत्रं वृकोदरः ॥ ४० ॥
राजन्मर्मसु मर्मज्ञो विव्याध निशितैः शरैः ।
ननाद बलवन्नादं कम्पयन्निव रोदसी ॥ ४१ ॥
तं कर्णः पञ्चविंशत्या नाराचेन समार्पयत् ।
मदोत्कटं वने दृप्तमुल्काभिरिव कुञ्जरम् ॥ ४२ ॥
ततः सायकभिन्नाङ्गः पाण्डवः क्रोधमूर्छितः ।
संरम्भामर्षताम्राक्षः सूतपुत्रवधेप्सया ॥ ४३ ॥
स कार्मुके महावेगं भारसाधनमुत्तमम् ।
गिरीणामपि भेत्तारं सायकं समयोजयत ॥ ४४ ॥
विकृष्य बलवच्चापमाकर्णादतिमारुतिः ।
तं मुमोच महेष्वासः क्रुद्धः कर्णजिघांसया ॥ ४५ ॥
स विसृष्टो बलवता बाणो वज्राशनिस्वनः ।
अदारयद्रणे कर्णं वज्रवेगो यथाचलम् ॥ ४६ ॥
स भीमसेनाभिहतः सूतपुत्रः कुरूद्वह ।
निषसाद रथोपस्थे विसंज्ञः पृतनापतिः ॥ ४७ ॥
ततो मद्राधिपो दृष्ट्वा विसंज्ञं सूतनन्दनम् ।
अपोवाह रथेनाजौ कर्णमाहवशोभिनम् ॥ ४८ ॥
ततः पराजिते कर्णे धार्तराष्ट्रीं महाचमूम् ।

लेकर कर्णके मर्म स्थानोंमें अनेक बाण मारे और गर्जने लगे। उनके गर्जनेसे पृथ्वी और आकाश कांपने लगी. जैसे व्याध जलाकर मतवाले हाथीको मारते है, तैसे ही कर्णने भीमसेनके शरीरमे पचीस बाण मारे ॥ (३९-४२)

उन बाणोंके लगनेसे भीमसेनके शरीरसे रुधिर बहने लगा, और कर्णको मारनेके लिये उन्होंने लाल नेत्र कर लिये; अनन्तर उन्होंने पर्वतको चीरनेवाला एक महाघोर बाण धनुष पर चढाया। महाधनुषधारी भीमसेनने क्रोध करके धनुषको कान तक खींचा और कर्णके मारनेको बाण छोडा, वह बाण बलवान् भीमसेनके धनुषसे छूट कर कर्णके हृदयमें इस प्रकार घुस गया जैसे वज्र पर्वतमें घुस जाता है ॥ (४३-४६)

हे कुरुकुलश्रेष्ठ! तब भीमसेनके बाण लगनेसे तुम्हारे सेनापति कर्ण मूर्छा खाकर रथके [illegible] गिर पडे, मद्रराज शल्य कर्णको मूर्छित देख [illegible] रथ [illegible] हटा दिया। [illegible]

नानापुष्पसमाकीर्णं यथा चैत्ररथं वनम्।
प्रतिलभ्य ततः संज्ञां योधास्ते कुरुसत्तम ॥ ११ ॥
अर्जुनं सिषिचुर्बाणैः पर्वतं जलदा इव।
परिवव्रुस्ततः सर्वे पाण्डवस्य महारथम् ॥ १२ ॥
निगृह्य तं प्रचुक्रुशुर्वध्यमानाः शितैः शरैः।
ते हयान्रथचक्रे च रथेषां चापि मारिष ॥ १३ ॥
निग्रहीतुमुपाक्रामन्क्रोधाविष्टाः समन्ततः।
निगृह्य तं रथं तस्य योधास्ते तु सहस्रशः ॥ १४ ॥
निगृह्य बलवत्सर्वे सिंहनादमथानदन्।
अपरे जगृहुश्चैव केशवस्य महाभुजौ ॥ १५ ॥
पार्थमन्ये महाराज रथस्थं जगृहुर्मुदा।
केशवस्तु ततो बाहू विधुन्वन्रणमूर्धनि ॥ १६ ॥
पातयामास तान्सर्वान्दुष्टहस्तीव हस्तिपान्।
ततः क्रुद्धो रणे पार्थः संवृतस्तैर्महारथैः ॥ १७ ॥
निगृहीतं रथं दृष्ट्वा केशवं चाप्यभिद्रुतम्।
रथारूढांस्तु सुबहून्पदातींश्चाप्यपातयत् ॥ १८ ॥

तब उसकी ऐसी शोभा बढी जैसे अनेक फुलोंसे भरे हुए चैत्ररथ नामक वनकी होती है ।(७-११)

तब वे सब सचेत होकर अर्जुनके रथकी ओर दौडे और जैसे मेघ पर्वत पर जल वर्षाते है, ऐसे ही अर्जुनके ऊपर बाण वर्षाने लगे ॥ उस समय उन वीरोंने अर्जुनके बडे रथको चारों ओरसे घेर लिया । वे वीर अर्जुनके तीक्ष्ण बाणोंसे पीडित होते थे, तौ भी क्रोधमे व्याप्त होकर कोई रथके घोडे, कोई रथचक्र, कोई रथकी धुरी पकडके अर्जुनके रथको चारों ओरसे रुद्ध करने लगे। कोई सिंहके समान गर्जने लगा और किसीने कृष्ण के दोनों हाथ जा कर पकड लिये ॥ (११—१५)

हे महाराज ! कोई क्रोध करके अर्जुनके रथमें घुस गये, और उनके हाथ पकड लिये । जब कृष्ण और अर्जुनके ये हाथ पकडते थे, तो झटका देकर वे उन्हें गिरा देते थे। जैसे मतवाला हाथी अनेक हाथियोंको मार डालता है, तैसेही इन दोनों वीरोंने अनेक वीरोंको मारकर गिरा दिया । तब उन महारथोंमे घिरने पर अर्जुनको बडा क्रोध हुआ । अपने रथको घिरा और कृष्णको व्याकुल देख

धनुर्ग्राहो दुर्मदश्च जलसन्धः शलः सहः ॥ ८ ॥
एते रथैः परिवृता वीर्यवन्तो महाबलाः ।
भीमसेनं समासाद्य समन्तात्पर्यवारयन् ॥ ९ ॥
ते व्यमुञ्चञ्छरव्रातान्नानालिङ्गान्समन्ततः ।
स तैरभ्यर्द्यमानस्तु भीमसेनो महाबलः ॥ १० ॥
तेषामापततां क्षिप्रं सुतानां ते जनाधिप ।
रथैः पञ्चशतैः सार्द्धं पञ्चाशदहनद्रथान् ॥ ११ ॥
विवित्सोस्तु ततः क्रुद्धो भल्लेनापाहरच्छिरः ।
भीमसेनो महाराज तत्पपात हतं भुवि ॥ १२ ॥
सकुण्डलशिरस्त्राणं पूर्णचन्द्रोपमं तथा ।
तं दृष्ट्वा निहतं शूरं भ्रातरः सर्वतः प्रभो ॥ १३ ॥
अभ्यद्रवन्त समरे भीमं भीमपराक्रमम् ।
ततोऽपराभ्यां भल्लाभ्यां पुत्रयोस्ते महाहवे ॥ १४ ॥
जहार समरे प्राणान्भीमो भीमपराक्रमः ।
तौ धरामनुपद्येतां वातरुग्णाविव द्रुमौ ॥ १५ ॥
विकटश्च सहश्चोभौ देवपुत्रोपमौ नृप ।
ततस्तु त्वरितो भीमः क्राथं निन्ये यमक्षयम् ॥ १६ ॥

कवची, पाशी, नन्द, उपनन्द, दुष्प्रधर्ष, सुबाहु, वातवेग, सुवर्चा, धनुर्ग्राह, दुर्मद, जलसन्ध, शल और सह ये सब महारथ तुम्हारे पुत्र भीमसेनके पास आये, और उन्हें चारो ओरसे घेर लिया और वे चारो ओरसे भीमसेनके ऊपर बाण चलाने लगे। (८—१०)

इनके बाणोंसे पीडित होकर महापराक्रमी भीमसेनने अपने बाणोंसे तुम्हारे पचास रथोंके साथ पचास रथियोंको मार डाला॥ हे राजेन्द्र! अनन्तर भीमसेनने एक बाणसे विवित्सु नामक तुम्हारे पुत्रका सिर काट लिया। हे पृथ्वीनाथ! जिस समय विवित्सुका चन्दन लगा सिर टोपके सहित पृथ्वीपर गिरा तब तुम्हारे पुत्रोंने महा क्रोध कर महा पराक्रमी भीमसेनकी ओर अनेक बाण चलाये। तब भीमसेनने दो बाणोंसे तुम्हारे दो पुत्रोंके सिर काट लिये, वे दोनों इस प्रकार पृथ्वी पर गिरे जैसे आंधीसे दो वृक्ष गिर जाते है। (११—१५)

इस प्रकार देवपुत्रके समान पराक्रमी विकट और सह को [illegible] भीमसेनने [illegible]

आयुधानि च सर्वाणि विस्रष्टुमुपचक्रमुः ॥ २७ ॥
ते बद्धाः पादबन्धेन न शेकुश्चेष्टितुं नृप।
ततस्तानवधीत्पार्थः शरैः सन्नतपर्वभिः ॥ २८ ॥
सर्वयोधा हि समरे भुजगैर्वेष्टिताऽभवन्।
यानुद्दिश्य रणे पार्थः पादबन्धं चकार ह ॥ २९ ॥
ततः सुशर्मा राजेन्द्र गृहीतां वीक्ष्य वाहिनीम्।
सौपर्णमस्त्रं त्वरितः प्रादुश्चक्रे महारथः ॥ ३० ॥
ततः सुपर्णाः सम्पेतुर्भक्षयन्तो भुजङ्गमान्।
ते वै विदुद्रुवुर्नागा दृष्ट्वा तान्खचरान्नृप ॥ ३१ ॥
बभौ बलं तद्विमुक्तं पादबन्धाद्विशाम्पते।
मेघवृन्दाद्यथा मुक्तो भास्करस्तापयन्प्रजाः ॥ ३२ ॥
विप्रमुक्तास्तु ते योधाः फाल्गुनस्य रथं प्रति।
ससृजुर्बाणसङ्घांश्च शस्त्रसङ्घांश्च मारिष ॥ ३३ ॥
विविधानि च शस्त्राणि प्रत्यविध्यन्त सर्वशः।
तां महास्त्रमयीं वृष्टिं संछिद्य शरवृष्टिभिः ॥ ३४ ॥
न्यवधीच्च ततो योधान्वासविः परवीरहा।
सुशर्मा तु ततो राजन्बाणेनानतपर्वणा ॥ ३५ ॥

छोड दिया, और शस्त्र भी फेंक दिये ॥ ( २५– २७ )

हे राजन्! वे बन्धे हुए वीर कुछ भी न कर सके, तब अर्जुनने अपने नतपर्व बाणोंसे उन्हें मारना आरम्भ किया॥ अर्जुनने जिन योद्धाओंकी ओर नागास्त्र बाण चलाया था, वे सब सांपोंसे बंध गये॥ हे राजन्! महारथ सुशर्माने अपनी सेनाको इस आपत्तिमें पडा देख गरुडास्त्र बाण चलाया॥ उसके चलाते ही अनेक गरुड उत्पन्न होगये। और सांपोंको खाने लगे; गरुडोंको देख सब सांप इधर उधर भाग गये॥ (२८-३१)

हे पृथ्वीनाथ! जैसे मेघोंसे छूटकर सूर्य चारों ओर प्रकाश करने लगता है, ऐसे ही तुम्हारी सेना सांपोंसे छूट कर प्रकाश करने लगी। उन सांपोंसे छूटते ही वे सब योधा अर्जुनके रथकी ओर बाण और अनेक प्रकारके शस्त्र चलाने लगे। उस आठों दिशामें छाई हुई बाणवर्षाको अर्जुनने अपने बाणोंसे काट दिया, और अनेक वीरोंको मार डाला। (३२-३५)

तब राजा सुशर्माने एक तेजबाण

विव्याध परमास्त्रज्ञो भल्लैः सन्नतपर्वभिः ।
आहतः स महाबाहुर्भीमो भीमपराक्रमः ॥ २६ ॥
आकर्णपूर्णैर्विशिखैः कर्णं विव्याध सप्तभिः ।
ततः कर्णो महाराज आशीविष इव श्वसन् ॥ २७ ॥
शरवर्षेण महता छादयामास पाण्डवम् ।
भीमोऽपि तं शरव्रातैश्छादयित्वा महारथम् ॥ २८ ॥
पश्यतां कौरवेयाणां विननर्द महाबलः ।
ततः कर्णो भृशं क्रुद्धो दृढमादाय कार्मुकम् ॥ २९ ॥
भीमं विव्याध दशभिः कङ्कपत्रैः शिलाशितैः ।
कार्मुकं चास्य चिच्छेद भल्लेन निशितेन च ॥ ३० ॥
ततो भीमो महाबाहुर्हेमपट्टविभूषितम् ।
परिघं घोरमादाय मृत्युदण्डमिवापरम् ॥ ३१ ॥
कर्णस्य निधनाकांक्षी चिक्षेपातिबलो नदन् ।
तमापतन्तं परिघं वज्राशनिसमस्वनम् ॥ ३२ ॥
चिच्छेद बहुधा कर्णः शरैराशीविषोपमैः ।
ततः कार्मुकमादाय भीमो दृढतरं तदा ॥ ३३ ॥

अनन्तर कर्णने क्रोध करके भीमसेनकी ओर तीखे नौ भल्ल बाण चलाये, शस्त्र जाननेवाले कर्णके बाण लगनेसे महापराक्रमी भीमसेनने कान तक खींच कर कर्णके शरीरमें सात बाण मारे, उन बाणोंके लगनेसे महा पराक्रमी कर्ण विषीले सांपके समान सांस लेने लगे ॥ (२४—२७

गर्जने लगे । तब कर्णने महा क्रोध करके एक दृढ धनुष हाथमें लिया और भीमसेनके शरीरमें तेज दश बाण मारे, और एकसे उनका धनुष काट दिया ॥ (२८—३०)

चतुर्दशसहस्राणि यानि शिष्टानि भारत ॥ ४४ ॥
रथानामयुतं चैव त्रिसाहस्राश्च दन्तिनः।
ततः संशप्तका भूयः परिवव्रुर्धनञ्जयम् ॥ ४५ ॥
मर्तव्यमिति निश्चित्य जयं वाप्यनिवर्तनम्।
तत्र युद्धं महच्चासीत्तावकानां विशाम्पते।
शूरेण बलिना सार्धं पाण्डवेन किरीटिना ॥ ४६ ॥ [२५७५]

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यां कर्णपर्वणि सकुलयुद्धे त्रिपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५३ ॥

सञ्जय उवाच— कृतवर्मा कृपो द्रौणिः सूतपुत्रश्च मारिष।
उलूकः सौबलश्चैव राजा च सह सोदरैः ॥ १ ॥
सीदमानां चमूं दृष्ट्वा पाण्डुपुत्रभयार्दिताम्।
समुज्जह्रुः स्म वेगेन भिन्नां नावमिवार्णवे ॥ २ ॥
ततो युद्धमतीवासीन्मुहूर्त्तमिव भारत।
भीरूणां त्रासजननं शूराणां हर्षवर्धनम् ॥ ३ ॥
कृपेण शरवर्षाणि प्रतिमुक्तानि संयुगे।
सृञ्जयांश्छादयामासुः शलभानां व्रजा इव ॥ ४ ॥
शिखण्डी च ततः क्रुद्धो गौतमं त्वरितो ययौ।
ववर्ष शरवर्षाणि समन्ताद् द्विजपुङ्गवम् ॥ ५ ॥

धुआं रहित अग्निके समान बढ गया। चौदह सहस्र पदाति दश सहस्र रथ और तीन हजार हाथी इतने योद्धा संशप्तकोंमें शेष रह गये ॥ तब ये सब इकट्ठे होकर अर्जुन पर दौड। हे पृथ्वीनाथ! उन्होंने निश्चय कर लिया, कि हमें एक दिन अवश्य ही मरना है। सो या तो मरेंगे, या विजय करेंगे। तब उनके सङ्ग अर्जुनका घोर युद्ध होने लगा, महात्मा पराक्रमी अर्जुन भी उनके सङ्ग घोर युद्ध करने लगे ॥ (४३–४६) [२५७५]

कर्णपर्वमें तिरपन अध्याय समाप्त।

कर्णपर्वमें चौवन अध्याय।

सञ्जय बोले, हे राजन्! कृतवर्मा, कृपाचार्य, अश्वत्थामा, कर्ण, उलूक, शकुनि और अपने भाइयों समेत राजा दुर्योधनने अर्जुनकी भयसे अपनी सेनाको व्याकुल और समुद्रमें डूबती हुई नावके समान देखकर युद्ध करना आरंभ किया ॥ तब यह घोर युद्ध होने लगा, उनको देखकर कायर डरने और वीर प्रसन्न होने लगे ॥ (१–३)

कृपाचार्यने अपने बाणोंसे टीडीदलके समान खडे हुए सृञ्जयवंशी क्षत्रियोंको

ततो मुहूर्त्ताद्राजेन्द्र नातिकृच्छ्राद्धसन्निव ।
विरथं भीमकर्माणं भीमं कर्णश्चकार ह ॥ ४२ ॥
विरथो भरतश्रेष्ठ प्रहसन्ननिलोपमः ।
गदां गृह्य महाबाहुरपतत्स्यन्दनोत्तमात् ॥ ४३ ॥
अवप्लुत्य च वेगेन तव सैन्यं विशाम्पते ।
व्यधमद्गदया भीमः शरन्मेघानिवानिलः ॥ ४४ ॥
नागान्सप्तशतान्राजन्सेषादन्तान्प्रहारिणः ।
व्यधमत्सहसा भीमः क्रुद्धरूपः परन्तपः ॥ ४५ ॥
दन्तवेष्टेषु नेत्रेषु कुम्भेषु च कटेषु च ।
सर्वेस्वपि च मर्मज्ञस्तान्नागानवधीद्बली ॥ ४६ ॥
ततस्ते प्राद्रवन्भीताः प्रतीपं प्रहिताः पुनः ।
महामात्रैस्तमावव्रुर्मेघा इव दिवाकरम् ॥ ४७ ॥
तानस सप्तशतान्नागान्सारोहायुधकेतनान् ।
भूमिष्ठो गदया जघ्ने वज्रेणेन्द्र इवाचलान ॥ ४८ ॥
ततः सुबलपुत्रस्य नागानतिबलान्पुनः ।
पोथयामास कौन्तेयो द्विपञ्चाशदरिन्दमः ॥ ४९ ॥
तथा रथशतं साग्रं पत्तींश्च शतशोऽपरान् ।

---

भीमसेनका धनुष काट दिया और हंसते हंसते महा पराक्रमी भीमसेनका रथ भी काट दिया ॥ (३९-४२)

अनन्तर महाबाहु भीमसेन हंसते हुए गदा हाथमें लेकर बहुत शीघ्रतासे रथसे कूदे और तुम्हारी सेनाको गदासे मार कर इस प्रकार भगाने लगे जैसे आंधी शरत्कालके मेघोंको भगाती है। शत्रुनाशन भीमने क्रोध करके महावत और योधाओंके सहित बडे दान्तवाले सात सौ हाथियोंको मार डाला। फिर बलवान महाबली, भीमसेनने हाथियोंके दान्त, नेत्र, सिर, पसली और सब मर्म तोड डाले, अनन्तर शेष हाथी भीमसेनके आगेसे भागने लगे। उस हाथियोंकी सेनामें भीमसेनकी ऐसी शोभा हुई जैसे मेघोंमें सूर्यकी। भूमिमें खडे भीमसेनने अपनी गदासे महावत, योद्धा और उपस्कारियोंके सहित उन सातसौ हाथियोंको इस प्रकार मार कर गिरा दिया जैसे इन्द्र वज्रसे पर्वतोंको गिरा देते हैं ॥ (४३-४८)

अनन्तर कुन्तीपुत्र शत्रुनाशन भीमसेन शकुनिकी सेनामें घुसे, और बावन हाथियोंको मारा। इसी प्रकार सैकडों

सपुत्रं सहसैन्यं च द्रोणपुत्रो न्यवारयत ॥ १४ ॥
नकुलं सहदेवं च त्वरमाणौ महारथौ।
प्रतिजग्राह ते पुत्रः शरवर्षेण वारयन् ॥ १५ ॥
भीमसेनं करूषांश्च केकयान्सह सृञ्जयैः।
कर्णो वैकर्त्तनो युद्धे वारयामास भारत ॥ १६ ॥
शिखण्डिनस्ततो बाणान्कृपः शारद्वतो युधि।
प्राहिणोत्त्वरया युक्तो दिधक्षुरिव मारिष ॥ १७ ॥
ताञ्छरान्प्रेषितांस्तेन समन्तात्स्वर्णभूषितान्।
चिच्छेद खड्गमाविध्य भ्रामयंश्च पुनः पुनः ॥ १८ ॥
शतचन्द्रं च तच्चर्म गौतमस्तस्य भारत।
व्यधमत्सायकैस्तूर्णं तत उच्चुक्रुशुर्जनाः ॥ १९ ॥
स विचर्मा महाराज खड्गपाणिरुपाद्रवत।
कृपस्य वशमापन्नो मृत्योरास्यमिवातुरः ॥ २० ॥
शारद्वतशरैर्ग्रस्तं क्लिश्यमानं महाबलः।
चित्रकेतुसुतो राजन्सुकेतुस्त्वरितो ययौ ॥ २१ ॥
विकिरन्ब्राह्मणं युद्धे बहुभिर्निशितैः शरैः।

तब कृपाचार्यसे युद्ध करनेके लिये पुत्र और बहुत सेनाके सहित महाराज युधिष्ठिर आये, परन्तु अश्वत्थामाने उन्हें भी रोक रक्खा॥ तब शिखण्डीकी रक्षा करनेके लिये महापराक्रमी नकुल और सहदेव चले, परन्तु उनसे राजा दुर्योधन युद्ध करने लगे॥ (१३-१५)

हे भारत! कारूप, सृञ्जय और केकयदेशकी सेनाके सहित भीमसेनको कर्णने रोक दिया॥ तब चारों दिशाओंको भस्म करते हुए अग्निके समान कृपाचार्यने शिखण्डीके मारनेके [illegible] बाण चलाने और [illegible] चारों [illegible]

उन सोनेके पङ्खवाले बाणोंको आते हुए देख शिखण्डीने अपने खड्गसे काट दिया और खड्गको घुमाने लगे॥ तब कृपाचार्यने अपने बाणोंसे सौचन्द्रचिन्ह युक्त शिखण्डीकी प्रकाशमान ढालको काट दिया, तब पाण्डवोंकी सेनामें हाहाकार होने लगा॥ (१६-१९)

तब केवल खड्ग ही लेकर और उपाय रहित शिखण्डी कृपाचार्यकी ओर इस प्रकार दौडे जैसे रोगी मृत्युकी ओर जाता है॥ कृपाचार्य के वशमें पडे हुए शिखण्डीको अत्यन्त व्याकुल देख राजा चित्रकेतु[illegible] सुकेतु दौडे॥ महा-

हत्वान्यं रथमास्थाय क्रुद्धो राधेयमभ्ययात् ॥ ५८ ॥
कर्णोऽपि समरे राजन्धर्मपुत्रमरिन्दमम् ।
स शरैश्छादयामास सारथिं चाप्यपातयत् ॥ ५९ ॥
ततः स प्रद्रुतः संख्ये रथं दृष्ट्वा महारथः ।
अन्वधावत्किरन्बाणैः कङ्कपत्रैरजिह्मगैः ॥ ६० ॥
राजानमभिधावन्तं शरैरावृत्य रोदसी ।
क्रुद्धः प्रच्छादयामास शरजालेन मारुतिः ॥ ६१ ॥
सन्निवृत्तस्ततस्तूर्णं राधेयः शत्रुकर्शनः ।
भीमं प्रच्छादयामास समन्तान्निशितैः शरैः ॥ ६२ ॥
भीमसेनरथव्यग्रं कर्णं भारत सात्यकिः ।
अभ्यर्दयदमेयात्मा पार्ष्णिग्रहणकारणात् ॥ ६३ ॥
अभ्यवर्तत कर्णस्तमर्दितोऽपि शरैर्भृशम् ।
तावन्योन्यं समासाद्य वृषभौ सर्वधन्विनाम् ॥ ६४ ॥
विसृजन्तौ शरान्दीप्तान्विभ्राजेतां मनस्विनौ ।
ताभ्यां वियति राजेन्द्र विततं भीमदर्शनम् ॥ ६५ ॥
क्रौञ्चपृष्ठारुणं रौद्रं बाणजालं व्यदृश्यत ।
नैव सूर्यप्रभा राजन्न दिशः प्रदिशस्तथा ॥ ६६ ॥

उनका सारथी दूसरा रथ ले आया अनन्तर उस रथपर चढकर और क्रोध करके कर्णकी ओर दौडे ॥ इस बीचमें कर्णने अपने बाणोंसे धर्मराज युधिष्ठिरको ढक लिया और उनके सारथीको मार- सेनके रथकी ओर दौडते हुए कर्णके ऊपर महापराक्रमी सात्यकि बाण बर्षाने लगे और भीमसेनकी पृष्ठ रक्षा करने लगे ॥ (६१—६३)

धृष्टद्युम्नं तु समरे संनिवार्य महारथः।
कृतवर्माब्रवीद्धृष्टस्तिष्ठ तिष्ठेति भारत ॥ ३१ ॥
तदभूत्तुमुलं युद्धं वृष्णिपार्षतयो रणे।
आमिषार्थे यथा युद्धं श्येनयोः क्रुद्धयोर्नृप ॥ ३२ ॥
धृष्टद्युम्नस्तु समरे हार्दिक्यं नवभिः शरैः।
आजघानोरसि क्रुद्धः पीडयन्हृदिकात्मजम् ॥ ३३ ॥
कृतवर्मा तु समरे पार्षतेन दृढाहतः।
पार्षतं सरथं साश्वं छादयामास सायकैः ॥ ३४ ॥
सरथश्छादितो राजन्धृष्टद्युम्नो न दृश्यते।
मेघैरिव परिच्छन्नो भास्करो जलधारिभिः ॥ ३५ ॥
विधूय तं बाणगणं शरैः कनकभूषणैः।
व्यरोचत रणे राजन्धृष्टद्युम्नः कृतव्रणः ॥ ३६ ॥
ततस्तु पार्षतः क्रुद्धः शस्त्रवृष्टिं सुदारुणाम्।
कृतवर्माणमासाद्य व्यसृजत्पृतनापतिः ॥ ३७ ॥
तामापतन्तीं सहसा शस्त्रवृष्टिं सुदारुणाम्।
शरैरनेकसाहस्रैर्हार्दिक्योऽवारयद्युधि ॥ ३८ ॥
दृष्ट्वा तु वारितां युद्धे शस्त्रवृष्टिं दुरासदाम्।
कृतवर्माणमासाद्य वारयामास पार्षतः ॥ ३९ ॥

धृष्टद्युम्नको कृतवर्माने रोककर कहा खडे रहो! खडे रहो! जैसे मांसके लिये क्रोध करके दो बाज लडते हैं तैसे ही कृतवर्मा और धृष्टद्युम्नका युद्ध होने लगा॥ ( ३०-३२ )

धृष्टद्युम्नने क्रोध करके हृदीकपुत्र कृतवर्माके हृदयमें नौ बाण मारे, धृष्टद्युम्न के बाण लगनेसे कृतवर्मा को बहुत क्रोध हुआ और उन्होंने अपने बाणोंसे सारथी और घोडोंके सहित उनके रथको छा दिया॥ जैसे वर्षते हुए मेघोंमें छिपकर सूर्य नहीं दिखायी देते है तैसे ही उन बाणोंके बीचमें धृष्टद्युम्न छिप गये॥ धृष्टद्युम्नके शरीरमें अनेक घाव होगये, परन्तु उन्होंने इन सब बाणोंको अपने बाणोंसे काट दिया॥ (३३-३६)

अनन्तर सेनापति धृष्टद्युम्नने क्रोध करके कृतवर्माकी ओर हजारों बाण चलाये॥ उस घोर बाणधारा को कृतवर्माने सहस्रों बाणोंसे काट दिया॥ अपनी घोर बाणधाराको कटी देख धृष्टद्युम्नने कृतवर्माकी ओर अनेक

एकीभावमनुप्राप्ते नद्याविव समागमे ।
ततः प्रववृते युद्धं घोररूपं विशांपते ॥ ७५ ॥
कुरूणां पाण्डवानां च लिप्सतां सुमहद्यशः ।
शूराणां गर्जतां तत्र ह्यविच्छेदकृता गिरः ॥ ७६ ॥
श्रूयन्ते विविधा राजन्नामान्युद्दिश्य भारत ।
यस्य यद्धि रणे व्यङ्गं पितृतो मातृतोऽपि वा ॥ ७७ ॥
कर्मतः शीलतो वापि स तच्छ्रावयते युधि ।
तान्दृष्ट्वा समरे शूरांस्तर्जमानान्परस्परम् ॥ ७८ ॥
अभवन्मे मती राजन्नैषामस्तीति जीवितम् ।
तेषां दृष्ट्वा तु क्रुद्धानां वपूंष्यमिततेजसाम् ॥ ७९ ॥
अभवन्मे भयं तीव्रं कथमेतद्भविष्यति ।
ततस्ते पाण्डवा राजन्कौरवाश्च महारथाः ॥ ८० ॥
ततक्षुः सायकैस्तीक्ष्णैर्निघ्नन्तो हि परस्परम् ॥ ८१ ॥[२४८७]

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यां कर्णपर्वणि सङ्कुलयुद्धे एकपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५१ ॥

सञ्जय उवाच— क्षत्रियास्ते महाराज परस्परवधैषिणः ।
अन्योन्यं समरे जघ्नुः कृतवैराः परस्परम् ॥ १ ॥
रथौघाश्च हयौघाश्च नरौघाश्च समन्ततः ।
गजौघाश्च महाराज संसक्ताश्च परस्परम् ॥ २ ॥

तेन च्छन्नं नभो राजन्बाणजालेन भास्वता।
अभ्रच्छायेव सञ्जज्ञे बाणरुद्धे नभस्तले ॥ ६ ॥
तत्राश्चर्यमपश्याम बाणभूते तथाविधे।
न स्म सम्पतते भूतं किञ्चिदेवान्तरिक्षगम् ॥ ७ ॥
सात्यकिर्यतमानस्तु धर्मराजश्च पाण्डवः।
तथेतराणि सैन्यानि न स्म चक्रुः पराक्रमम् ॥ ८ ॥
लाघवं द्रोणपुत्रस्य दृष्ट्वा तत्र महारथाः।
व्यस्मयन्त महाराज न चैनं प्रत्युदीक्षितुम् ॥ ९ ॥
शेकुस्ते सर्वराजानस्तपन्तमिव भास्करम्।
वध्यमाने ततः सैन्ये द्रौपदेया महारथाः ॥ १० ॥
सात्यकिर्धर्मराजश्च पञ्चालाश्चापि सङ्गताः।
त्यक्त्वा मृत्युभयं घोरं द्रौणायनिमुपाद्रवन् ॥ ११ ॥
सात्यकिः सप्तविंशत्या द्रौणिं विध्वा शिलीमुखैः।
पुनर्विव्याध नाराचैः सप्तभिः स्वर्णभूषितैः ॥ १२ ॥
युधिष्ठिरस्त्रिसप्तत्या प्रतिविन्ध्यश्च सप्तभिः।
श्रुतकर्मा त्रिभिर्बाणैः श्रुतकीर्तिश्च सप्तभिः ॥ १३ ॥

कुलश्रेष्ठ! सोनेके पङ्खवाले वितान ( शामियाना ) के समान वे बाण छा गये ॥ (१–५)

हे, राजन्! उन बाणोंके छोडनेसे आकाश इस प्रकार छा गया जैसे मेघ छा जाते हैं ॥ हम लोगोंने वहीं ऐसा आश्चर्य देखा, कि उन बाणोंके छानेसे कोई आकाशकी वस्तु पृथ्वीमें नहीं गिरती थी ॥ अनेक यत्न करनेपर भी सात्यकि महाराज युधिष्ठिर और भी सब वीर अश्वत्थामासे पार न पासके ॥ हे महाराज! द्रोणपुत्रकी शीघ्रताको देख सब महारथ आश्चर्य करने लगे। उस समय कोई अश्वत्थामाकी ओर देख नहीं सकता था ॥ राजा लोग अश्वत्थामाकी ओर इस प्रकार न देख सके, जैसे दो पहरके समयके सूर्यको कोई नहीं देख सकता। (६–१०)

इस प्रकार अपनी सेनाको मरते देख द्रौपदीके पांचों महारथ पुत्र, सात्यकि, महाराज युधिष्ठिर और सब पाञ्चालदेशके वीर मृत्युका भय छोडकर अश्वत्थामाकी ओर दौडे ॥ सात्यकिने अश्वत्थामाके शरीरमें सत्ताइस बाण मार कर फिर सुवर्ण भूषित सात बाण मारे ॥ युधिष्ठिरने तिहत्तर, प्रतिविन्ध्यने सात, श्रुत-

एकीभावमनुप्राप्ते नद्याविव समागमे ।
ततः प्रववृते युद्धं घोररूपं विशाम्पते ॥ ७५ ॥
कुरूणां पाण्डवानां च लिप्सतां सुमहद्यशः ।
शूराणां गर्जतां तत्र ह्यविच्छेदकृता गिरः ॥ ७६ ॥
श्रूयन्ते विविधा राजन्नामान्युद्दिश्य भारत ।
यस्य यद्धि रणे व्यङ्गं पितृतो मातृतोऽपि वा ॥ ७७ ॥
कर्मतः शीलतो वापि स तच्छ्रावयते युधि ।
तान्दृष्ट्वा समरे शूरांस्तर्जमानान्परस्परम् ॥ ७८ ॥
अभवन्मे मती राजन्नैषामस्तीति जीवितम् ।
तेषां दृष्ट्वा तु क्रुद्धानां वपूंष्यमिततेजसाम् ॥ ७९ ॥
अभवन्मे भयं तीव्रं कथमेतद्भविष्यति ।
ततस्ते पाण्डवा राजन्कौरवाश्च महारथाः ॥ ८० ॥
ततक्षुः सायकैस्तीक्ष्णैर्निघ्नन्तो हि परस्परम् ॥ ८१ ॥[२४८७]

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यां कर्णपर्वणि सङ्कुलयुद्धे एकपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५१ ॥

सञ्जय उवाच— क्षत्रियास्ते महाराज परस्परवधैषिणः ।
अन्योन्यं समरे जघ्नुः कृतवैराः परस्परम् ॥ १ ॥
रथौघाश्च हयौघाश्च नरौघाश्च समन्ततः ।
गजौघाश्च महाराज संसक्ताश्च परस्परम् ॥ २ ॥

---

दो नदी एकमें मिल जाती है, वैसे ही ये दोनों सेना मिलकर घोर युद्ध करने लगी ॥ पाण्डव और कौरवोंकी सेनाके वीर अपने यशके लिये गर्जने और युद्ध करने लगे ॥ (७२-७६)

यह निश्चय होगया कि अब जगतमें कोई नहीं बचेगा और मुझे यह भय भी हुआ कि अब क्या होगा? अनन्तर महारथ पाण्डव और कौरव अपने तेज बाणोंसे एक दूसरेको मारने लगे ॥ ७६-८१

सात्यकिस्तु ततः क्रुद्धो द्रौणेः प्रहरतो रणे ॥ २२ ॥
अर्धचन्द्रेण तीक्ष्णेन धनुश्छित्वानदद्भृशम् ।
छिन्नधन्वा ततो द्रौणिः शक्त्या शक्तिमतां वरः ॥२३॥
सारथिं पातयामास शैनेयस्य रथाद्द्रुतम् ।
अथान्यद्धनुरादाय द्रोणपुत्रः प्रतापवान् ॥ २४ ॥
शैनेयं शरवर्षेण च्छादयामास भारत ।
तस्याश्वाः प्रद्रुताः सङ्ख्ये पतिते रथसारथौ ॥ २५ ॥
तत्र तत्रैव धावन्तः समदृश्यन्त भारत ।
युधिष्ठिरपुरोगास्तु द्रौणिं शस्त्रभृतां वरम् ॥ २६ ॥
अभ्यवर्षन्त वेगेन विसृजन्तः शिताञ्छरान् ।
आगच्छमानांस्तान्दृष्ट्वा क्रुद्धरूपान्परन्तपः ॥ २७ ॥
प्रहसन्प्रतिजग्राह द्रोणपुत्रो महारणे ।
ततः शरशतज्वालः सेनाकक्षं महारथः ॥ २८ ॥
द्रौणिर्ददाह समरे कक्षमग्निर्यथा वने ।
तद्बलं पाण्डुपुत्रस्य द्रोणपुत्रप्रतापितम् ॥ २९ ॥
चुक्षुभे भरतश्रेष्ठ तिमिनेव नदीमुखम् ।
दृष्ट्वा चैव महाराज द्रोणपुत्रपराक्रमम् ॥ ३० ॥
निहतान्मेनिरे सर्वान्पाण्डून्द्रोणसुतेन वै ।

धारण करके अश्वत्थामाके शरीरमें सत्तर बाण मारे। अनन्तर सात्यकि युद्ध करते हुए अश्वत्थामाका धनुष अर्धचन्द्र बाणसे काट कर गर्जने लगे । तब महा बलवान् अश्वत्थामाने एक शक्ति उनके सारथीको मार डाला, और उतने ही समयमें दूसरा धनुष लेलिया, और सात्यकिकी ओर सहस्रों बाण चलाये । सारथीके मरनेसे सात्यकिके घोडे इधर उधरको भागते हुए दीख पडने लगे । (२१–२६)

उस समय युधिष्ठिरकी ओरके अनेक वीर अश्वत्थामाके ऊपर अनेक बाण वर्षाने लगे । उन क्रोधी वीरोंको अपनी ओर आते देख शत्रुनाशन अश्वत्थामा हंसकर युद्ध करने लगे। महारथ द्रोणपुत्र बाण रूपी अग्निसे सेनाको इस प्रकार जलाने लगे जैसे अग्नि सूखे काठको जलाती है। वह युधिष्ठिरकी सेना अश्व-त्थामाके बलको देख इस प्रकार घबडा उठी, जैसे बडी मछलीके आजानेसे नदीका मुख । तब सबने जान लिया, कि

भिन्नानां चोत्तमाङ्गानां बाहूनां चोरुभिः सह ।
कुण्डलानां प्रवृद्धानां भूषणानां च भारत ॥ ११ ॥
निष्काणामथ शूराणां शरीराणां च धन्विनाम् ।
चर्मणां सपताकानां सङ्घास्तत्रापतन्भुवि ॥ १२ ॥
गजा गजान्समासाद्य विषाणैरार्दयन्नृप ।
विषाणाभिहतास्तत्र भ्राजन्ते द्विरदास्तथा ॥ १३ ॥
रुधिरेणावसिक्ताङ्गा गैरिकप्रस्रवा इव ।
यथा भ्राजन्ति स्यन्दन्तः पर्वता धातुमण्डिताः ॥ १४ ॥
तोमरान्सादिभिर्मुक्तान्प्रतीपानास्थितान्बहून् ।
हस्तैर्विचेरुस्ते नागा बभञ्जुश्चापरे तथा ॥ १५ ॥
नाराचैश्छिन्नवर्माणो भ्राजन्ति स्म गजोत्तमाः ।
हिमागमे यथा राजन्व्यभ्रा इव महीधराः ॥ १६ ॥
शरैः कनकपुङ्खैश्च चित्रा रेजुर्गजोत्तमाः ।
उल्काभिः सम्प्रदीप्ताग्राः पर्वता इव भारत ॥ १७ ॥
केचिदभ्याहता नागैर्नागा नगनिभोपमाः ।
विनेशुः समरे तस्मिन्पक्षवन्त इवाद्रयः ॥ १८ ॥

भरी होनेके कारण सुवर्णपत्र के समान उस विस्तीर्ण युद्ध में भूमि की शोभा हुई ॥ (७-१०)

हे भारत ! अनेक सुन्दर शिर उरु और अनेक कुण्डल तथा भूषण कटकर पृथ्वीमें गिर पडे। सोनेके भूषण, वीरोंके धनुष, बाण, ढाल सहित हाथ और लगा। हाथी घोडोंपर चढे वीरोंके चलाये हुए तोमरोंको सूंडमें पकड कर उन्हीं वीरों को मारने और शस्त्रोंको तोडने लगे ॥ हे राजन् ! अनेक हाथियोंके कवच नाराच बाणोंसे कट गये, तब वे शीतकालमें मेघरहित पर्वतोंके समान दीखने लगे ॥ (११-१६)

ततो युधिष्ठिरो राजंस्त्यक्त्वा द्रौणिं महाहवे ॥
प्रययौ तावकं सैन्यं युक्तः क्रूराय कर्मणे ॥ ३९ ॥ [२६५६]

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यां कर्णपर्वणि पार्थापयाने पञ्चपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥५५॥

सञ्जय उवाच—भीमसेनं च पाञ्चाल्यं चेदिकेकयसंवृतम् ।
वैकर्त्तनः स्वयं रुध्वा वारयामास सायकैः ॥ १ ॥
ततस्तु चेदिकारूषान्सृञ्जयांश्च महारथान् ।
कर्णो जघान समरे भीमसेनस्य पश्यतः ॥ २ ॥
भीमसेनस्ततः कर्णं विहाय रथसत्तमम् ।
प्रययौ कौरवं सैन्यं कक्षमग्निरिव ज्वलन् ॥ ३ ॥
सूतपुत्रोऽपि समरे पञ्चालान्केकयांस्तथा ।
सृञ्जयांश्च महेष्वासान्निजघान सहस्रशः ॥ ४ ॥
संशप्तकेषु पार्थश्च कौरवेषु वृकोदरः ।
पञ्चाल्येषु तथा कर्णः क्षयं चक्रुर्महारथाः ॥ ५ ॥
ते क्षत्रिया दह्यमानास्त्रिभिस्तैः पावकोपमैः ।
जग्मुर्विनाशं समरे राजन्दुर्मन्त्रिते तव ॥ ६ ॥
ततो दुर्योधनः क्रुद्धो नकुलं नवभिः शरैः ।

---

भी वहांसे गये। महाराज युधिष्ठिर भी अश्वत्थामा को छोडकर वीरों का नाश करने के लिये तुम्हारी सेना में घुसे ॥ ( ३५—३९ ) [ २६५६ ]

कर्णपर्वमें पचपन अध्याय समाप्त।

कर्णपर्वमें छप्पन अध्याय।

सञ्जय बोले, हे राजन् ! पाञ्चाल और कैकयदेशकी सेनाके सहित भीमसेनके निवारण करके कर्ण उसे अपने बाणोंसे विद्ध करने लगे ॥ भीमसेनके देखते देखते कर्णने अपने तेज बाणोंमे चेदि, कारूष और सृञ्जय देशके अनेक वीरोंको मार डाला ॥ तब कर्णको छोड कर सूखे तृणको जलानेवाली अग्निके समान भीमसेन कौरव सेनाकी ओर दौडे ॥ (१–३)

इसी प्रकार कर्णने पाण्डवोंकी सेनामें जाकर सृञ्जय, कैकय और पाञ्चालदेशीय सेनाके सहस्रों वीरोंको मार डाला ॥ पाञ्चालोंका कर्ण, कौरवोंका महारथ भीम और संशप्तकोंका अर्जुन नाश करने लगे ॥ हे राजन् ! तुम्हारी दुर्बुद्धिसे यह क्षत्रियोंका नाश हुआ। वे तीनों वीर अग्निके समान सेनाका नाश करने लगे ॥ (४—६)

हे भरतकुल श्रेष्ठ ! अनन्तर दुर्योधन

वर्तमाने तथा घोरे संकुले सर्वतोदिशम् ।
अविज्ञाताः स्म युध्यन्ते विनिघ्नन्तः परस्परम् ॥ २८ ॥
भौमेन रजसाकीर्णे शस्त्रसम्पातसंकुले ।
नैव स्वे न परे राजन्व्यज्ञायन्त तमोवृताः ॥ २९ ॥
तथा तदभवद्युद्धं घोररूपं भयानकम् ।
लोहितोदा महानद्यः प्रसस्रुस्तत्र चासकृत् ॥ ३० ॥
शीर्षपाषाणसञ्छन्नाः केशशैवलशाद्वलाः ।
अस्थिमीनसमाकीर्णा धनुःशरगदोडुपाः ॥ ३१ ॥
मांसशोणितपङ्किन्यो घोररूपाः सुदारुणाः ।
नदीः प्रवर्तयामासुः शोणितौघविवर्धिनीः ॥ ३२ ॥
भीरुवित्रासकारिण्यः शूराणां हर्षवर्धनाः ।
ता नद्यो घोररूपास्तु नयन्त्यो यमसादनम् ॥ ३३ ॥
अवगाढान्मज्जयन्त्यः क्षत्रस्याजनयन्भयम् ।
क्रव्यादानां नरव्याघ्र नर्दतां तत्र तत्र ह ॥ ३४ ॥
घोरमायोधनं जज्ञे प्रेतराजपुरोपमम् ।
उत्थितान्यगणेयानि कबन्धानि समन्ततः ॥ ३५ ॥
नृत्यन्ति वै भूतगणाः सुतृप्ता मांसशोणितैः ।

---

जैसे सोनेके दण्डवाली ध्वजा ॥(२५-२७)

इस प्रकार यह घोर युद्ध हुआ । हे राजन् ! धूल उड़नेसे ऐसा अन्धकार होगया, कि वहां कोई किसीको नहीं देख सकता था । सब लोग अपनी कीचड़के समान जम गया । इस प्रकार यह रुधिरकी घोर रूपी नदी उस युद्धमें बह निकली ॥ उन नदियोंको देखकर कायर डरने और वीर प्रसन्न होने लगे ॥ (२८—३३)

कोसलानां तथा राजन्नारायणबलस्य च ॥ २ ॥
संशप्तकास्तु समरे शरवृष्टीः समन्ततः ।
अपातयन्पार्थमूर्ध्नि जयगृद्धाः प्रमन्यवः ॥ ३ ॥
ता वृष्टीः सहसा राजंस्तरसा धारयन्प्रभुः ।
व्यगाहत रणे पार्थो विनिघ्नन्रथिनां वरान् ॥ ४ ॥
विगाह्य तद्रथानीकं कङ्कपत्रैः शिलाशितैः ।
आससाद ततः पार्थः सुशर्माणं वरायुधम् ॥ ५ ॥
स तस्य शरवर्षाणि ववर्ष रथिनां वरः ।
तथा संशप्तकाश्चैव पार्थं बाणैः समार्पयन् ॥ ६ ॥
सुशर्मा तु ततः पार्थं विध्वा दशभिराशुगैः ।
जनार्दनं त्रिभिर्बाणैरहनद्दक्षिणे भुजे ॥ ७ ॥
ततोऽपरेण भल्लेन केतुं विव्याध मारिष ।
स वानरवरो राजन्विश्वकर्मकृतो महान् ॥ ८ ॥
ननाद सुमहानादं भीषयाणो जगर्ज च ।
कपेस्तु निनदं श्रुत्वा सन्त्रस्ता तव वाहिनी ॥ ९ ॥
भयं विपुलमाधाय निश्चेष्टा समपद्यत ।
ततः सा शुशुभे सेना निश्चेष्टावस्थिता नृप ॥ १० ॥

देशीय क्षत्री, नारायणी सेना और संशप्तक गणोंका नाश कर रहे थे ॥ वहां अनेक संशप्तक वीर जयकी इच्छासे क्रुद्ध होकर अर्जुनके ऊपर चारों ओरसे बाणोंकी वर्षा करने लगे ॥(१–३)

अर्जुन इन सबके बाणोंको काटते हुए और शत्रुओंको मारते हुए साहस और शीघ्रताके सहित वीरोंकी सेनामें घुसने लगे ॥ उस रथसेनामें प्रवेश करके पहुंचकर सुशर्मासे युद्ध करनेको गये । अर्जुनने सुशर्माके ऊपर अनेक शिलापर घिसे हुए तीखे बाण चलाये, महाराज सुशर्माने उनके ऊपर अनेक बाण चलाये; इसी प्रकार संशप्तक सेना भी अर्जुन पर बाण चलाने लगी ॥ (४–६)

अनन्तर राजा सुशर्माने क्रोध करके अर्जुनके शरीरमें दश और कृष्णके दहने हाथमें तीन बाण मारे और अर्जुनकी ध्वजामें एक बाण मारा उस बाणके लगनेसे विश्वकर्माका बनाया हुआ बन्दर [illegible] [illegible] सुनकर तुम्हारी सेना [illegible] लगी। [illegible] सेना [illegible] [illegible] निश्चेष्ट [illegible]

आच्छादयन्दिशः सर्वाः सूर्यस्येवांशवो यथा।
बाणभूते ततस्तस्मिन्सञ्छन्ने च नभस्तले ॥ १६ ॥
यमाभ्यां ददृशे रूपं कालान्तकयमोपमम्।
पराक्रमं तु तं दृष्ट्वा तव सूनोर्महारथाः ॥ १७ ॥
मृत्योरुपान्तिकं प्राप्तौ माद्रीपुत्रौ स्म मेनिरे।
ततः सेनापती राजन्पाण्डवस्य महारथः ॥ १८ ॥
पार्षतः प्रययौ तत्र यत्र राजा सुयोधनः।
माद्रीपुत्रौ ततः शूरौ व्यतिक्रम्य महारथौ ॥ १९ ॥
धृष्टद्युम्नस्तव सुतं वारयामास सायकैः।
तमविध्यदमेयात्मा तव पुत्रो ह्यमर्षणः ॥ २० ॥
पाञ्चाल्यं पञ्चविंशत्या प्रहसन्पुरुषर्षभः।
ततः पुनरमेयात्मा तव पुत्रो ह्यमर्षणः ॥ २१ ॥
विद्ध्वा ननाद पाञ्चाल्यं षष्ट्या पञ्चभिरेव च।
तथास्य सशरं चापं हस्तावापं च मारिष ॥ २२ ॥
क्षुरप्रेण सुतीक्ष्णेन राजा चिच्छेद संयुगे।
तदपास्य धनुश्छिन्नं पाञ्चाल्यः शत्रुकर्शनः ॥ २३ ॥
अन्यदादत्त वेगेन धनुर्भारसहं नवम्।
प्रज्वलन्निव वेगेन संरम्भाद्रुधिरेक्षणः ॥ २४ ॥

थे ॥ जिस प्रकार सूर्यकी किरण जगत्में छा जाती हैं ऐसे ही दुर्योधनके बाण सब आकाशमें छागये और चारों ओर बाण ही बाण दीखने लगे। उस समय नकुल और सहदेवने दुर्योधनको यम और मृत्युके समान देखा, तुम्हारे पुत्रका यह पराक्रम देख सब महारथोंने जाना कि नकुल और सहदेव मर गये। १४-१८

तब पाण्डवोंके सेनापति महारथ धृष्टद्युम्न उधरको दौडे जिधर महारथ नकुल और सहदेव दुर्योधनसे युद्ध कर रहे थे। हे महाराज! धृष्टद्युम्नने दुर्योधनकी ओर अनेक बाण चलाये। क्रोधी दुर्योधनने भी धृष्टद्युम्नके शरीरमें अनेक बाण मारे॥ फिर पुरुषसिंह दुर्योधनने धृष्टद्युम्नके शरीरमें पचीस बाण मारे। फिर पैसठ बाण मार कर गर्जने लगे। (१८-२२)

अनन्तर एक बाणसे बाण सहित धनुष और चमडोंका पञ्जा अर्थात् हस्थी काट दी, शत्रुनाशन धृष्टद्युम्नने उस धनुषको फेंक कर एक नवीन धनुष शीघ्रतामे धारण किया। उस समय

आसन्नांश्च तथा योधाञ्शरैरासन्नयोधिभिः ।
छादयामास समरे केशवं चेदमब्रवीत् ॥ १९ ॥
पश्य कृष्ण महाबाहो संशप्तकगणान्बहून् ।
कुर्वाणान्दारुणं कर्म वध्यमानान्सहस्रशः ॥ २० ॥
रथबन्धमिमं घोरं पृथिव्यां नास्ति कश्चन ।
यः सहेत पुमाँल्लोके मदन्यो यदुपुङ्गव ॥ २१ ॥
इत्येवमुक्त्वा बीभत्सुर्देवदत्तमथाधमत् ।
पाञ्चजन्यं च कृष्णोऽपि पूरयन्निव रोदसी ॥ २२ ॥
तं तु शङ्खरवं श्रुत्वा संशप्तकवरूथिनी ।
सञ्चचाल महाराज वित्रस्ता चाभवद्भृशम् ॥ २३ ॥
पादबन्धं ततश्चक्रे पाण्डवः परवीरहा ।
नागमस्त्रं महाराज सम्प्रदीर्य मुहुर्मुहुः ॥ २४ ॥
ते बद्धाः पादबन्धेन पाण्डवेन महात्मना ।
निश्चेष्टाश्चाभवन्राजन्नश्मसारमया इव ॥ २५ ॥
निश्चेष्टांस्तु ततो योधानवधीत्पाण्डुनन्दनः ।
यथेन्द्रः समरे दैत्यांस्तारकस्य वधे पुरा ॥ २६ ॥
ते वध्यमानाः समरे मुमुचुस्तं रथोत्तमम् ।

अपने रथपर चढे हुए अनेक वीरोंको भूमिपर गिराया और अपने समीपवर्ती बाणोंसे अनेक पास आये हुए वीरोंको छा लिया और कृष्णसे यों बोले। १६-१९

… से सब आकाश और पृथ्वी पूरित होगई॥ उस शङ्खके शब्दको सुन संशप्तकोंकी सेना कांपने और भयसे भागने लगी। अनन्तर अर्जुनने नाग बाण चलाकर

रथं सोपस्करं छत्रं शक्तिं खड्गं गदां ध्वजम् ॥ ३३ ॥
भल्लैश्चिच्छेद दशभिः पुत्रस्य तव पार्षतः।
तपनीयाङ्गदं चित्रं नागं मणिमयं शुभम् ॥ ३४ ॥
ध्वजं कुरुपतेश्छिन्नं ददृशुः सर्वपार्थिवाः।
दुर्योधनं तु विरथं छिन्नवर्मायुधं रणे ॥ ३५ ॥
भ्रातरः पर्यरक्षन्त सोदरा भरतर्षभ।
तमारोप्य रथे राजन्दण्डधारो जनाधिपः ॥ ३६ ॥
अपाहरदसम्भ्रान्तो धृष्टद्युम्नस्य पश्यतः।
कर्णस्तु सात्यकिं जित्वा राजगृद्धी महाबलः ॥ ३७ ॥
द्रोणहन्तारमुग्रेषुं ससाराभिमुखो रणे।
तं पृष्ठतोऽभ्ययात्तूर्णं शैनेयो वितुदञ्शरैः ॥ ३८ ॥
वारणं जघनोपान्ते विषाणाभ्यामिव द्विपः।
स भारत महानासीद्योधानां सुमहात्मनाम् ॥ ३९ ॥
कर्णपार्षतयोर्मध्ये त्वदीयानां महारणः।
न पाण्डवानां नास्माकं योधः कश्चित्पराङ्मुखः ॥४०॥
प्रत्यदृश्यत्ततः कर्णः पाञ्चालांस्त्वरितो ययौ।

सारथीको मार डाला॥ एकसे सुवर्ण भूषित धनुष, एकसे छत्र, रथ, खड्ग और गदा आदि सब शस्त्र काट दिये। अनन्तर धृष्टद्युम्नने दश बाणोंसे तुम्हारे पुत्रके मणिजटित नागको काट दिया। सब वीरोंने देखा कि दुर्योधनकी ध्वजा, रथ, शस्त्र कवच कट गये। हे राजन्! तब उनके भाई उनकी रक्षा करनेको दौडे। ( ३१—३६ )

उसी समय राजा दण्डधारने दुर्योधनको अपने रथपर चढा लिया और सावधान होकर धृष्टद्युम्नके आगेसे हटा दिया, सात्यकिको जीतकर कर्ण भी दुर्योधनकी रक्षाको चले, वहां जाकर द्रोणाचार्यके मारनेवाले धृष्टद्युम्नके ऊपर अनेक बाण वर्षाने लगे। इनके पीछे अनेक बाण वर्षाते हुए सात्यकी दौडे, जैसे मतवाला हाथी किसी हाथी को दांतसे मारता हुआ दौडता है, ऐसेही सात्यकी कर्णके पीछे दौडे। (३६-३९)

हे राजन्! यह वीरोंका घोर युद्ध हुआ जिस समय पाण्डव और दुर्योधनकी विजयके लिये दोनों सेनापति युद्ध करने लगे। तब दोनों ओरसे कोई वीर युद्धसे न भागा॥ हे नरश्रेष्ठ! कर्णको धृष्टद्युम्नकी ओर आते देख अनेक

अर्जुनं हृदये विध्वा विव्याधान्यैस्त्रिभिः शरैः ।
स गाढविद्धो व्यथितो रथोपस्थ उपाविशत् ॥ ३६ ॥
तत उच्चुक्रुशुः सर्वे हतः पार्थ इति स्म ह ।
ततः शङ्खनिनादाश्च भेरीशब्दाश्च पुष्कलाः ॥ ३७ ॥
नानावादित्रनिनदाः सिंहनादाश्च जज्ञिरे ॥
प्रतिलभ्य ततः संज्ञां श्वेताश्वः कृष्णसारथिः ॥ ३८ ॥
ऐन्द्रमस्त्रममेयात्मा प्रादुश्चक्रे त्वरान्वितः ।
ततो बाणसहस्राणि समुत्पन्नानि मारिष ॥ ३९ ॥
सर्वदिक्षु व्यदृश्यन्त निघ्नन्ति तव वाहिनीम् ।
हयान्रथांश्च समरे शस्त्रैः शतसहस्रशः ॥ ४० ॥
वध्यमाने ततः सैन्ये भयं सुमहदाविशत् ।
संशप्तकगणानां च गोपालानां च भारत ॥ ४१ ॥
नहि तत्र पुमान्कश्चिद्योऽर्जुनं प्रत्यविध्यत ।
पश्यतां तत्र वीराणामहन्यत बलं तव । ॥ ४२ ॥
हन्यमानमपश्यंश्च निश्चेष्टं स्म पराक्रमे ।
अयुतं तत्र योधानां हत्वा पाण्डुसुतो रणे ॥ ४३ ॥
व्यभ्राजत महाराज विधूमोऽग्निरिव ज्वलन् ।

निजघान सुसंक्रुद्धश्चेदीनां च महारथान्।
तेषामाददतः प्राणानासीदाधिरथेर्वपुः ॥ ५० ॥
शोणिताभ्युक्षिताङ्गस्य रुद्रस्येवोर्जितं महत्।
तत्र भारत कर्णेन मातङ्गास्ताडिताः शरैः ॥ ५१ ॥
सर्वतोऽभ्यद्रवन्भीताः कुर्वन्तो महदाकुलम्।
निपेतुरुर्व्यां समरे कर्णसायकताडिताः ॥ ५२ ॥
कुर्वन्तो विविधान्नादान्वज्रनुन्ना इवाचलाः।
गजवाजिमनुष्यैश्च निपतद्भिः समन्ततः ॥ ५३ ॥
रथैश्चाधिरथे मार्गे समास्तीर्यत मेदिनी।
नैवं भीष्मो न च द्रोणो नान्ये युधि च तावकाः॥ ५४ ॥
चक्रुः स्म तादृशं कर्म यादृशं वै कृतं रणे।
सूतपुत्रेण नागेषु हयेषु च रथेषु च ॥ ५५ ॥
नरेषु च महाराज कृतं स्म कदनं महत्।
मृगमध्ये यथा सिंहो दृश्यते निर्भयश्चरन् ॥ ५६ ॥
पाञ्चालानां तथा मध्ये कर्णोऽचरदभीतवत्।
यथा मृगगणांस्त्रस्तान्सिंहो द्रावयते दिशः ॥ ५७ ॥
पाञ्चालानां रथव्रातान्कर्णो व्यद्रावयत्तथा।
सिंहास्यं च यथा प्राप्य न जीवन्ति मृगाः क्वचित् ॥ ५८ ॥

---

बाणोंसे कर्णने व्याकुल कर दिया और उनके शरीरसे प्राण निकाल दिये।४६-५०

हे भारत! उस समय कर्णका शरीर रुधिर भीगे शिवके समान दीखता था, इसी प्रकार उन्होंने अनेक बाणोंसे हाथियोंको मार डाला ॥ हाथी कर्णके बाणोंसे व्याकुल होकर पृथ्वीमें गिर गये और अनेक इधर उधरको भाग गये जैसे वज्रके लगनेसे पर्वत गिरते हैं वैसे ही वे हाथी कर्णके बाणोंसे चिल्लाते हुए गिर गये। अनेक मनुष्य और घोडे भी मरकर पृथ्वीमें गिर गये। (५०-५४)

जैसे कर्णने वीरोंको मारा ऐसा भीष्म, द्रोणाचार्य आदि तुम्हारे ओरके किसी योद्धाने नहीं मारा था। हाथी, घोडे और रथोंके बीचमें जैसा कर्णने घोर युद्ध किया ऐसा किसीने नहीं किया था, जैसे हरिणोंके बीचमें सिंह बेडर होकर घूमता है॥ ऐसा ही कर्ण उस सेनाका नाश करते हुए घूमने लगे। सिंहको देख हरिण के समान कर्णको देख पाञ्चाली योद्धा भागने लगे ॥ ५४-५८

कृपस्तु शरवर्षं तद्विनिहत्य महास्त्रवित् ।
शिखण्डिनं रणे क्रुद्धो विव्याध दशभिः शरैः ॥ ६ ॥
ततः शिखण्डी कुपितः शरैः सप्तभिराहवे ।
कृपं विव्याध कुपितं कङ्कपत्रैरजिह्मगैः ॥ ७ ॥
ततः कृपः शरैस्तीक्ष्णैः सोऽतिविद्धो महारथः ।
व्यश्वसूतरथं चक्रे शिखण्डिनमथो द्विजः ॥ ८ ॥
हताश्वात्तु ततो यानादवप्लुत्य महारथः ।
खड्गं चर्म तथा गृह्य सत्वरं ब्राह्मणं ययौ ॥ ९ ॥
तमापतन्तं सहसा शरैः सन्नतपर्वभिः ।
छादयामास समरे तदद्भुतमिवाभवत् ॥ १० ॥
तत्राद्भुतमपश्याम शिलानां प्लवनं यथा ।
निश्चेष्टस्तद्रणे राजञ्छिखण्डी समतिष्ठत ॥ ११ ॥
कृपेण च्छादितं दृष्ट्वा नृपोत्तम शिखण्डिनम् ।
प्रत्युद्ययौ कृपं तूर्णं धृष्टद्युम्नो महारथः ॥ १२ ॥
धृष्टद्युम्नं ततो यान्तं शारद्वतरथं प्रति ।
प्रतिजग्राह वेगेन कृतवर्मा महारथः ॥ १३ ॥
युधिष्ठिरमथायान्तं शारद्वतरथं प्रति ।

---

छा लिया ॥ तब शिखण्डी क्रोध करके बाण वर्षाते हुए कृपाचार्यकी ओर दौडे ॥ शस्त्र जाननेवाले कृपाचार्यने शिखण्डीके सब बाण काट दिये । और उनके शरीरमें दश बाण मारे ॥ (४-६)

कृपाचार्यकी ओर दौडे ॥ (७-९)

शिखण्डीको आते देख कृपाचार्यने अनेक बाणोंसे छा दिया । हे राजन् ! जैसे नदीमें तैरते हुए पत्थरोंको देखकर सब मनुष्य आश्चर्य करते हैं, ऐसे ही

